श्री भर्तृहरिविरचितम्

# नीतिशतकम्

[अन्वय; संस्कृत-व्याख्या; हिन्दी तथा अंग्रेजी अनुवाद; संस्कृत भावार्थ; समास, व्युत्पत्ति आदि व्याकरणात्मक टिप्पणी; एवं विस्तृत भूमिका से संवलित]



सम्पादक
श्री तारिणीश झा
व्याकरणवेदान्ताचार्य

प्रकाशक
रामनारायणलाल विजयकुमार
प्रकाशक तथा पुस्तक-विक्रेता
२, कटरा रोड, इलाहाबाद-२११००२

तृतीय संस्करण ] [ मूल्य १०.०० रुपये

# विषय-सूची

# श्लोक-सूची

## (अकारादिक्रम से)

# भूमिका

## १—मुक्तक काव्य और भर्तृहरि के शतक

अग्निपुराण में मुक्तक का लक्षण इस प्रकार दिया है—'मुक्तकं श्लोक एकैकश्चमत्कारक्षमं सताम्' अर्थात् मुक्तक वह काव्य है जिसका प्रत्येक श्लोक स्वतन्त्र रूप से अपने सर्वाङ्गीण अर्थ-प्रकाशन में पूर्ण समर्थ होकर सहृदयों के हृदय में चमत्कार का आधायक होता है। इसके एक पद्य का दूसरे पद्य से कोई सम्बन्ध नहीं होता। भर्तृहरि के तीनों शतकों में केवल प्रकरण की दृष्टि से शृङ्गारिक पद्य शृङ्गारशतक में, वैराग्यविषयक वैराग्यशतक में तथा नीति-विषयक नीतिशतक में रखे गये हैं। केवल प्रकरणगत एकता का ही इनमें परस्पर सम्बन्ध है, अन्यथा इनका प्रत्येक पद्य अपने में स्वतः पूर्ण है और अकेला ही रस-चर्वणा का सामर्थ्य रखता है। यह असन्दिग्ध रूप से कहा जा सकता है कि नीतिरत्न, नीतिप्रदीप, नीतिसार, चाणक्यनीति आदि नीतिविषयक जितने भी सूक्त्यात्मक पद्य-संग्रह हैं, उन सबमें भर्तृहरि का नीतिशतक सर्वश्रेष्ठ है।

## २—मुक्तक काव्य की परम्परा

संस्कृत-साहित्य में प्रबन्ध-रचनाओं के साथ काव्य की परम्परा भी अति प्राचीन है। यह भी कहा जा सकता है कि मुक्तक काव्यों के अतिशय उत्कर्ष ने ही कवि और काव्य को प्रतिष्ठा दी है। इन मुक्तकों को सूक्तियाँ भी कहते थे। यही नहीं कि मुक्तक काव्य अलग से सुने-सुनाये जाते थे, प्रबन्ध-रचनाओं में भी उनका उपयोग किया जाता था। ऐसे पद्य-खंड एक साथ प्रबन्ध-रचना में गुम्फित होकर रचना का चमत्कार तो बढ़ाते ही थे, प्रबन्ध-रचना से अलग भी रखे जाकर वे सूक्ति रूप में श्रवण-योग्य होते थे। दण्डी (चौथी शती ई०) ने अपने काव्यादर्श में ऐसे सूक्ति-रत्नों से प्रपूर्ण प्राकृत महाकाव्य 'सेतुबन्ध' का उल्लेख किया है—

> महाराष्ट्राश्रयां भाषां प्रकृष्टं प्राकृतं विदुः।
> सागरः सूक्तिरत्नानां सेतुबन्धादि यन्मयम् ॥ (काव्यादर्श १।३४)

बिल्हण (११वीं शती ई०) ने अपने 'विक्रमांकदेवचरित' महाकाव्य में काव्यालोचकों को अपने सूक्तिरत्नों की कसौटी के लिए आहूत किया है—

विचारशाणोत्तलपट्टिकासु मत्सूक्तिरत्ना द्युतिमीभवन्तु

इस प्रकार यह अनुमान सहज ही किया जा सकता है कि मुक्तक रचना करने वाले कवि तथा प्रबन्ध के रचयिता दोनों ही नीति, धर्म या व्यवहार सम्बन्धी ऐसी रचनाएँ पद्यों में करते थे, जिनको अकेले भी सभाओं में सुनाकर आनन्द लिया जा सकता था। ऐसे मुक्तक काव्यों में प्रकृति-वर्णन के वे आकर्षक चित्र भी होते थे, जिनकी छवि का अन्तर्दर्शन हमें मुग्ध कर लेता था, जैसा कि कालिदास के ऋतु-संहार में है। किन्तु ऋतु-संहार छह ऋतुओं के प्रबन्ध-क्रम में निबद्ध है, अतः उसे मुक्तक काव्य नहीं कह सकते। हाँ आनन्द उससे मुक्तक काव्य का लिया जा सकता है। अतः मुक्तक काव्य के रूप में हमें पहला नाम शतकत्रय के प्रणेता भर्तृहरि या 'अमरुशतक' के कवि अमरुक का लेना पड़ता है। उनकी रचनाएँ हमें मुक्तक के रूप में उपलब्ध होती हैं।

डा० जयशंकर त्रिपाठी के अनुसार मुक्तक काव्यों के अस्तित्व का पता इससे पूर्व भी चलता है, यद्यपि आज वे प्राप्य नहीं हैं। दण्डी ने काव्यादर्श में जिस विदग्धगोष्ठी की चर्चा की है, उसमें मुक्तक काव्य या सूक्तियाँ ही कवि पढ़ते थे। दण्डी के अनन्तर सम्राट् समुद्रगुप्त को सूक्ति-काव्यों का रचयिता उसके प्रयाग-स्तम्भ वाले लेख में बताया गया है। उसकी सूक्तियाँ आदर्श मानी जाती थीं। डा० त्रिपाठी का कहना है—"गुप्त-सम्राट् समुद्रगुप्त (३२०–३७८ ई०) काव्य एवं संगीत-विद्या में अत्यन्त रुचि रखने वाला था। उसके प्रयाग के अभिलेख (३५० ई०) में प्रशंसापूर्वक उसे सूक्तमार्ग (सूक्ति-काव्य की रचना करने वाला) कवि कहा गया है—"सूक्त-मार्ग की जिसकी सुभाषित रचनायें पठनीय हैं और जिसका काव्य भी अपनी अच्छी सूक्तियों के कारण अन्य कवियों के कल्पना-विभव को उखाड़ देने वाला है—'अध्येयः सूक्तमार्गः कविमतिविभवोत्सारणं चापि काव्यम्'। इससे प्रकट होता है कि चौथी शताब्दी ईस्वी में सूक्ति की रचना के प्रति राजाओं का कितना आकर्षण हो गया था। सूक्तिकार होना सम्राट् के लिए गौरव की बात थी। समुद्रगुप्त के समकाल वाकाटक-सम्राटों ने भी सूक्ति-रचना में अभिरुचि ली है। 'गाथा सप्तशती' में प्रवरसेन

और सर्वसेन के नाम से प्राकृत-गाथायें संगृहीत हैं। ये नाम वाकाटक राजवंश के ही हैं। राजशेखर ने 'काव्यमीमांसा' में काव्यविद्या के अठारह अधिकरणों का उल्लेख किया है और उसमें उक्तिगर्भ के 'औक्तिक' अधिकरण का नाम लिया है। इस उल्लेख से काव्य के पर्याय में सूक्ति या उक्ति के अभिधान का संकेत मिलता है।"[१]

यही सूक्ति या उक्ति मुक्तक काव्य का पुराना इतिहास है जिसे कवियों के मुख से सुनने के लिए ही विदग्ध-गोष्ठियों की आयोजना होती थी—'विदग्धगोष्ठीषु विहर्तुमीशते'। सरस्वती की उपासना कर ऐसे मुक्तक काव्यों के प्रणयन के लिए ही आशीर्वाद लिया जाता था। राजशेखर की 'काव्यमीमांसा' में एक श्लोक संगृहीत है, जिसमें सरस्वती को सूक्तिधेनु कहा गया है—

या दुग्धापि न दुग्धेव कविदोग्धृभिरन्वहम्।
हृदि नः सन्निधत्तां सा सूक्तिधेनुः सरस्वती॥

मुक्तक काव्य की रचना करने वाले ऐसे कवियों की परम्परा समान रूप से संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश भाषाओं में चली आयी है। संस्कृत के मुक्तक काव्य-कर्त्ताओं में भर्तृहरि, अमरुक, अभिनन्द, योगेश्वर, तुंगांक के नाम विशेष-रूप से उल्लेखनीय हैं। ऐसे मुक्तक काव्यों के संकलन प्राचीन काल में किये गये हैं। जिनके नाम हैं—'कवीन्द्रवचनसमुच्चय', 'सदुक्तिकर्णामृत', 'सुभाषित-मुक्तावली', 'सुभाषितावली', 'सुभाषितरत्नभाण्डागार', 'शार्ङ्गधरपद्धति'। प्राकृत मुक्तक काव्यों का संकलन हाल की 'गाथासप्तशती' में मिलता है। अपभ्रंश मुक्तक काव्यों का संकलन हेमचन्द्र की कृति एवं 'वर्णरत्नाकर' में पाया जाता है। इनके अतिरिक्त नीति, धर्म से सम्वन्वित मुक्तकों की भी बहुल रचना संस्कृत में हुई हैं। किन्तु उनको हम विशुद्ध काव्य-कोटि में नहीं ले सकते। इन मुक्तक काव्यों के प्रति आचार्यों का अत्यधिक आदर रहा है। आनन्दवर्धन, मम्मट, कुन्तक आदि ने ऐसे मुक्तकों को अपने लक्षण-ग्रन्थों में उद्धृत किया है और उनके काव्यगुणों की भूरि-भूरि प्रशंसा की है।

---

१. आचार्य दण्डी एवं संस्कृत काव्यशास्त्र का इतिहास-दर्शन (पृ० ६६)।

## ३—भर्तृहरि का समय और उनका जीवन

भर्तृहरि के जीवन और समय के सम्बन्ध में निश्चित रूप से अभी कुछ नहीं कहा जा सकता। किन्तु एक बात निश्चित जान पड़ती है कि शतक के लेखक भर्तृहरि कालिदास और विशाखदत्त के बाद हुए। क्योंकि तन्त्राख्यायिका, अभिज्ञानशाकुन्तल एवं मुद्राराक्षस के कुछ पद्य शतकों में संकलित हो गए हैं। ये पद्य अच्छे सुभाषित होने के कारण सम्मिलित किये गए होंगे।

परन्तु दूसरी ओर यह भी ध्यान जाता है कि कहीं अभिज्ञानशाकुन्तल, मुद्राराक्षस और तन्त्राख्यायिका में उक्त पद्य भर्तृहरि के शतक से ही लिए गए हों। ऐसी स्थिति में भर्तृहरि निश्चित रूप से कालिदास के भी पहले हुए। कालिदास का समय पहली शती ई० के पूर्व प्रायः माना जाता है। अतः भर्तृहरि का समय भी वही होगा। यह भी हो सकता है कि किसी तीसरे सूत्र से उक्त दोनों स्थलों में श्लोक उद्धृत किये गये हों।

लोकोदन्त के अनुसार भर्तृहरि शकारि विक्रमादित्य के भाई थे। उनको जब राज्य और पत्नी से विराग हुआ तो अपने छोटे भाई को राज्य सौंपकर स्वयं वन में जीवन बिताने का निश्चय किया। किन्तु इस उदन्त की सत्यता प्रमाणित नहीं है।

## (४—क्या वैयाकरण भर्तृहरि और शतक-रचयिता भर्तृहरि एक ही हैं?)

चीनी बौद्धयात्री इत्सिंग के अनुसार ६५१ ई० के लगभग वैयाकरण भर्तृहरि की मृत्यु हुई थी। ये वैयाकरण भर्तृहरि गृहस्थ और संन्यास दोनों आश्रमों में आये गये हैं, एवं बौद्ध थे। पाश्चात्य विद्वान् मैक्समूलर ने इन भर्तृहरि को ही शतकों का रचयिता माना है। कुछ साम्यों के होते हुए भी हम निश्चित रूप से यह नहीं कह सकते कि यही भर्तृहरि शतकों के भी प्रणेता हैं। शतकों के रचयिता भर्तृहरि निश्चित रूप से शैव थे, यह उनके मुक्तकों से स्पष्ट है। क्योंकि शिव और गंगा की स्तुति एवं प्रशंसा के श्लोक शतकों में आते हैं। यह हो सकता है कि वे पहले शैव थे, बाद में बौद्ध हो गये हों। यदि इत्सिंग के वैयाकरण भर्तृहरि और शतकों के प्रणेता भर्तृहरि को एक मान लिया जाय

वो भर्तृहरि सातवीं शती के पूर्वार्ध में विद्यमान थे अर्थात् महाकवि बाणभट्ट के समकालीन थे।

अन्य विद्वानों का मत है कि जो भी हो, वैयाकरण भर्तृहरि और कवि भर्तृहरि एक हों अथवा नहीं हों, कवि भर्तृहरि सातवीं शती ई० पूर्वार्ध के पहले ही कभी हुए हैं। भर्तृहरि कहते हैं कि इन राजाओं ने पृथ्वी को टुकड़े-टुकड़े करके बांट लिया है और अपने-अपने गौरव तथा विलास के लिए मर रहे हैं (वैराग्यशतक—श्लोक २६)। उनका यह कथन इस बात को सिद्ध करता है कि उन्होंने सम्राट् हर्ष तथा पुलकेशी द्वितीय का साम्राज्य नहीं देखा था, अन्यथा वे ऐसा नहीं कहते। दूसरी ओर वैयाकरण भर्तृहरि की मृत्यु ६५१ ई० में हुई, सम्राट् हर्ष की मृत्यु के ३—४ वर्ष बाद। इसलिए उन्होंने हर्ष के साम्राज्य का सुशासन देखा था। ऐसी स्थिति में वैयाकरण भर्तृहरि शतकों के रचनाकार भर्तृहरि नहीं हो सकते।

## (५—भर्तृहरि का युग)

भर्तृहरि के वैराग्यशतक से इस बात के संकेत मिलते हैं कि उस समय देश अनेक राज्यों में बँटा था। राजा लोग विलास में प्रमत्त थे। विद्वानों का आदर उनकी राजसभा में नहीं था। पिशुन और वेश्यायें उनके यहाँ पूजित होते थे। कवि और विद्वान् भी ऐसे राजाओं की चापलूसी में निमग्न थे। भर्तृहरि को चारों ओर से समाज आत्महीन दिखाई पड़ रहा था। अतः उन्होंने तत्कालीन राजाओं के असामाजिक आचरण की भर्त्सना की है। मनीषी, विद्या के आराधक और समर्थ बौद्धिक लोगों की दासता-प्रवृत्ति की आलोचना की है और समाज को जागरण के लिए उद्बोधित किया है। एक जगह वे कहते हैं—

न नटा न विटा न च गायना
न परद्रोहनिबद्धबुद्धयः।
नृपसद्मनि नाम के वयं
कुचभारानमिता न योषितः॥ (वैराग्यशतक २७)

"अर्थात् 'स्वांग रचकर रिझाने वाले तो हम हैं नहीं, न ही काम-प्रसंग की बातों में विट हैं और न गीत गाने वाले गायक हैं। दूसरों के द्रोह का हमें

व्यसन नहीं है और न ही दूसरों की चुगली करके राजा को प्रसन्न करने की बुद्धि हम में है और न बल खाती तरुणी रमणी हैं। तब इन विशेषताओं से रहित हम कौन हैं जो राजा की सभा में प्रवेश पा सकेंगे।"

राजाओं के अतिरिक्त उनके सामने धनीमानी भी राजाओं का-सा आचरण करते थे। उनके यहाँ भी विद्वानों का स्वागत नहीं था। भर्तृहरि ने बड़ी वेदना के साथ कहा है—

अमीषां प्राणानां तुलितबिसिनीपत्रपयसां
कृते किं नास्माभिर्विगलितविवेकैर्व्यवसितम्।
यदाढ्यानामग्रे द्रविणमदनिःसंज्ञमनसां
कृतं वीतव्रीडैर्निजगुणकथापातकमपि॥ (वैराग्यशतक २६)

"अर्थात् हाय! हम कितने विवेक-शून्य हो गए हैं जो कमल-पत्र पर स्थित जल-बिन्दु के समान क्षणभंगुर जीवन के लिए धन-मद से चेतना-रहित प्रमादियों के सामने याचक बने और लज्जा छोड़कर अपनी वेदना की कथा कही (तथा अन्त में उनसे कुछ प्राप्त भी नहीं हुआ)।"

समाज की यह दशा है और पृथ्वी को राजाओं ने अनेक टुकड़ों में बाँट दिया है। ऐसे क्षुद्र और दरिद्र राजाओं के यहाँ कुछ आशा लेकर जाना अपने को अधम बनाना है—

मृत्पिण्डो जलरेखया वलयितः सर्वोऽप्ययं नन्वणु-
रङ्गीकृत्य स एव संयुगशतैं राज्ञां गणैर्भुज्यते।
नो दद्युर्ददतेऽथवा किमपि ते क्षुद्रा दरिद्रा भृशं
धिग्धिक्तान् पुरुषाधमान् धनकणं वाञ्छन्ति तेभ्योऽपि ये॥
(वैराग्यशतक २६)

इसलिए अपने सदृश विद्या-चिन्तकों को भर्तृहरि सलाह देते हैं कि विद्या और ज्ञान के उत्थान का मार्ग अब इन राजाओं का मुख देखने से प्रशस्त नहीं होगा। हमें स्वयं अपने को देखना होगा। इन मदान्ध राजाओं से अपना आत्म-बोध ही समाज के कल्याण की रक्षा करेगा। इस आत्मबोध के लिए वृद्धावस्था की प्रतीक्षा भी नहीं करनी चाहिए। यह आज ही अपेक्षित है—

यावत्स्वस्थमिदं कलेवरगृहं यावच्च दूरे जरा
यावच्चेन्द्रियशक्तिरप्रतिहता यावत्क्षयो नायुषः ।
आत्मश्रेयसि तावदेव विदुषा कार्यः प्रयत्नो महान्
प्रोद्दीप्ते भवने तु कूपखननं प्रत्युद्यमः कीदृशः ।। (वैराग्यशतक २८)

अर्थात् 'हे युवा विद्वान् ! जब तक शरीर पूर्ण स्वस्थ है, वृद्धावस्था अभी दूर है, इन्द्रियों की शक्ति अभी कुण्ठित नही हुई है, आयु क्षीण नहीं हुई है, तब तक ही आत्मा का श्रेय प्राप्त करने के लिए सारे प्रयत्न कर लें ।"

इन उद्धरणों से भर्तृहरि के युग की झांकी हमारे सामने प्रस्तुत हो जाती है। उनके वैराग्यशतक के छन्दों में युग का प्रतिबिम्ब है । अतः ऐसा अनुमान होता है कि भर्तृहरि के समय में देश में शासन विशृंखल था, देश में अनेक छोटे-छोटे राजाओं का शासन था । देश में ऐसी स्थिति गुप्त साम्राज्य के पतन के बाद हर्षवर्धन के पूर्व थी । अतः भर्तृहरि का भी वही समय होना चाहिए। अथवा विक्रम की प्रथम शताब्दी के बाद तथा भारशिवनागों के साम्राज्य के पूर्व जब विदेशी कुषाणों ने देश में राज्य स्थापित किया, ऐसी स्थिति हो सकती है, और भर्तृहरि उस युग में हो सकते हैं ।

निश्चित रूप से भर्तृहरि तब हुए जब राजाओं में विलास की प्रवृत्ति ही प्रधान थी । वे विद्वानों और मनीषियों का स्वागत नहीं करते थे । भर्तृहरि ने राजाओं के इस जीवन को, जिसे महान् उपलब्धि समझा जाता था, कुछ ईर्ष्या की दृष्टि से भी देखा है और उस पर कुछ व्यंग्य भी किया है । वे कहते हैं कि यदि जीवन को ये सुखोपभोग प्राप्त हैं तो ठीक है, नहीं तो निर्विकल्प समाधि में प्रवेश करो—

अग्रे गीतं सरसकवयः पार्श्वतो दाक्षिणात्याः
पृष्ठे लीलावलयरणितं चामरग्राहिणीनाम् ।
यद्यस्त्येवं कुरु भवरसास्वादने लम्पटत्वं
नोचेच्चेतः प्रविश सहसा निर्विकल्पे समाधौ ।। (वैराग्यशतक ६२)

नीतिशतक की उक्ति से ऐसा मालूम पड़ता है कि राजा लोग अकर्मण्य हो गए थे, और उनकी सेवा तथा उनके राज्य में रहना दुःखदायी थे । क्योंकि उनमें

शासन करने की क्षमता नहीं रह गई थी। न उनमें यथार्थ में दान था, न भोग था, न मित्र-संरक्षण था—

आज्ञा कीर्तिः पालनं ब्राह्मणानां
दानं भोगो मित्रसंरक्षणं च।
येषामेते षड्गुणा न प्रवृत्ताः
कोऽर्थस्तेषां पार्थिवोपाश्रयेण॥ (नीतिशतक ४०)

समाज और राज्यतंत्र के ऐसे विशृंखल युग में भर्तृहरि हुए और उनका हृदय अनीति की पीडा से भरा था। यदि वे ऐसे युग में न हुए होते तो इस प्रकार से हृदय को छूने वाली उक्तियाँ भी उनकी न होतीं। क्योंकि कवि के लिए हृदय की मार्मिक पीडा ही सरस्वती का निर्मल उद्गार बन जाती है।

भर्तृहरि का जीवन एकान्त में रमा हुआ था। शिव उनके देवता थे। पहाड़, जंगल और उसकी गुफाओं में निवास करना उनको पसन्द था। ऐसा प्रतीत होता है कि यह सब उनको स्वभाव से प्राप्त था, न कि केवल परिस्थिति-जन्य था—

वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणा
त्रियामां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः॥ (वैराग्यशतक ५०)

## ६—भर्तृहरि की कृतियाँ और नीतिशतक का वर्ण्य विषय

भर्तृहरि शतकत्रय के प्रणेता कहे जाते हैं। ये तीन शतक हैं—शृंगारशतक, नीतिशतक और वैराग्यशतक। संभवतः वैराग्यशतक इनमें कवि की अन्तिम रचना है। सूक्ति-संकलनों में भी श्लोक पाये जाते हैं, जो प्रायः इन शतकों के हैं। शृंगारशतक की कुल छन्द-संख्या १०३ है, नीतिशतक की संख्या १११ है और वैराग्यशतक में १११ श्लोक हैं। संभावना इस बात की है कि भर्तृहरि के शतकों में दूसरे कवियों के बनाये हुए श्लोक भी सम्मिलित हैं। यद्यपि प्रक्षिप्त श्लोकों का अलगाव सम्पादकों ने किया है, पर उसे अन्तिम नहीं मानना चाहिए। शतक इतने लोकप्रिय हुए कि नीति-वैराग्य की रचना कर उनकी प्रसिद्धि के लिए कवियों ने अपनी प्रसिद्धि की चिन्ता न कर शतक में सम्मिलित कर दिया।

भर्तृहरि के शतकों को सामान्य जन से लेकर विद्वान् तथा साहित्यशास्त्र के

मर्मज्ञ तक पढ़ते रहे हैं। शतक के छन्द लक्षण-ग्रन्थों में उद्धृत हुए हैं। मम्मट जैसे साहित्य-मर्मज्ञ ने अपने काव्यप्रकाश में इनके छन्द को उद्धृत किया है। इन शतकों को विषयगत विभाग के अनुसार बांटा गया है। जैसे—मूर्खपद्धति, परोपकारपद्धति आदि। किन्तु भर्तृहरि ने इस विषय-विभाग के साथ इनकी रचना की होगी, ऐसा कदापि संभव नहीं है। हृदय और विचार की निर्भर समाधि-अवस्था में मुक्त रूप से इन शतकों के मुक्तक भर्तृहरि की वाणी से निःसृत हुए होंगे।

'नीतिशतक' में लोक-जीवन के व्यवहार की अनेक सूक्तियां हैं तथा उसके मुक्तकों में जिस विषय-वस्तु का वर्णन है, उससे सार्वकालिक अनुभवों के अनेक सिद्धान्त प्रत्यक्ष होते हैं, जो आज भी जीवन और लोक के लिए संजीवनीभूत हैं। विषय-वर्णन के अनुसार नीतिशतक में ११पद्धतियां हैं—(१) ब्रह्म की स्तुति, (२) मूर्ख-निन्दा, (३) विद्वत्पद्धति, (४) मानशौर्य-पद्धति, (५) अर्थ-पद्धति, (६) दुर्जन-पद्धति, (७) सुजन-पद्धति, (८) परोपकार-पद्धति, (९) धैर्य-पद्धति, (१०) दैव-प्रशंसा और (११) कर्म-पद्धति।

इनमें से कुछ विषय, जैसे—मूर्खनिन्दा, दुर्जन-निन्दा, सुजन-प्रशंसा—बाद के कथाकारों और कवियों के लिए भी बहुत प्रिय रहे हैं और इनका निबन्धन वे अपनी कृति के आरंभ में करते थे—

क्वचिन्निन्दा खलादीनां सतां च गुणकीर्तनम्।

इस सूची में विषयों की कोई नवीनता नहीं है। लोक-जीवन के ये सदैव सामान्य विषय रहे हैं। पर इनको आधार बनाकर कवि ने जो कुछ कहा है, वे सब मर्मस्पर्शी अनुभवी बातें हैं। इनमें लोक-जीवन के अनुभव की बातें होने के साथ ही उच्च कोटि के काव्यत्व की भी अभिव्यक्ति है, जिसके कारण ही लक्षणकारों ने इनको अपने ग्रन्थों में उद्धृत किया है।

जैसा कि पहले कहा गया है, भर्तृहरि मुक्तक काव्य के रचयिता हैं। मुक्तक होने पर भी इनका प्रत्येक छन्द अपने पीछे कोई न कोई सन्दर्भ लिये रहता है। यह सन्दर्भ प्रायः जीवन के किसी विशिष्ट पक्ष का होता है और सर्वकाल में एक समान होता है, जैसे मन के सन्तोष की यह सराहना—

वयमिह परितुष्टा वल्कलैस्त्वं दुकूलैः
सम इह परितोषो निर्विशेषो विशेषः ।
स तु भवति दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला
मनसि च परितुष्टे कोऽर्थवान्को दरिद्रः ॥ (वैराग्यशतक ५१)

कहीं वह सन्दर्भ समाज से सम्बन्धित होता है । जैसे धन की यह प्रशंसा, जो कवि के सामने समाज में सर्वोपरि है । कुलीनता या शील रहे, न रहे पर धन के बिना जीवन दूभर है—

जातिर्यातु रसातलं गुणगणास्तत्राप्यधो गच्छतां
शीलं शैलतटात्पतत्वभिजनः संदह्यतां वह्निना ।
शौर्ये वैरिणि वज्रमाशु निपतत्वर्थोऽस्तु नः केवलं
येनैकेन विना गुणास्तृणलवप्रायाः समस्ता इमे ॥ (नीति० ३२)

और कहीं कवि के निजी जीवन की इच्छायें हैं, जिनको उसने ललित काव्य का रूप दे दिया है—

वितीर्णे सर्वस्वे तरुणकरुणापूर्णहृदयाः
स्मरन्तः संसारे विगुणपरिणामावधिगतम् ।
वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणां
त्रियामां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः ॥ (वैराग्यशतक ५०)

कवि शरत्काल के चन्द्रमा की चांदनी में नहाये वन में शिव के ध्यान में रमकर रात्रि बिताना चाहता था । नीतिशतक के छन्दों में सामान्य रूप से नीति की ही बातें कही गई हैं । कहीं स्वाभिमानी पुरुषों के जीवन के आदर्श बताये हैं । जैसे—

निन्दन्तु नीतिनिपुणा यदि वा स्तुवन्तु
लक्ष्मीः समाविशतु गच्छतु वा यथेष्टम् ।
अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा
न्याय्यात्पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः ॥ (नीतिशतक ७५)

इन मुक्तक छन्दों में कवि की पूर्ण काव्य-प्रतिभा के दर्शन होते हैं । रीति, गुण, ध्वनि, वक्रोक्ति अलंकार तथा रस (शृंगार, शान्त) का अच्छा परिपाक

भर्तृहरि के शतकों में है। कवि का भाषा पर पूर्ण अधिकार है। जिस अर्थ को कवि प्रस्तुत करना चाहता है, उसके अनुरूप ही उसकी भाषा प्रस्तुत हो जाती है।

## ७—भर्तृहरि की शैली

### (क) रीति-गुण

भर्तृहरि वैदर्भी रीति के कवि हैं और इस रीति के समग्र गुण उनमें पाये जाते हैं। संस्कृत-काव्यशास्त्रियों ने मुख्य रूप से तीन रीतियों का विश्लेपण किया है—वैदर्भी, गौडी, पाञ्चाली।

वामन ने रीति को ही काव्य का आत्मा माना है—'रीतिरात्मा काव्यस्य'। और रीत का लक्षण है—

विशिष्टा पदरचना रीतिः। (काव्यालंकारसूत्रवृत्ति १।२।६)

यहां विशिष्टा का अर्थ है—गुणों से युक्त—

विशेषो गुणात्मा। (वही)

ये गुण १० शब्दगुण हैं तथा १० अर्थगुण हैं।

वामन के पूर्व दण्डी ने भी रीति का निरूपण किया है। उन्होंने रीति को मार्ग कहा है। और काव्य के वैदर्भ एवं गौड दो मार्ग बताये हैं—

अस्त्यनेको गिरां मार्गः सूक्ष्मभेदः परस्परम्।
तत्र वैदर्भगौडीयौ वर्ण्यते प्रस्फुटान्तरौ॥ (काव्यादर्श १।४०)

पुनः दण्डी ने वैदर्भ मार्ग के प्राण १० गुणों का व्याख्यान किया है। ये दस गुण हैं—

श्लेषः प्रसादः समता माधुर्यं सुकुमारता।
अर्थव्यक्तिरुदारत्वमोजः कान्तिसमाधयः॥
इति वैदर्भमार्गस्य प्राणा दशगुणाः स्मृताः।
एषां विपर्ययः प्रायो दृश्यते गौडवर्त्मनि॥ (वही १।४१-४२)

अर्थात् श्लेष, प्रसाद, समता, माधुर्य, सुकुमारता, अर्थव्यक्ति, उदारता, ओज, कान्ति और समाधि—ये दस गुण वैदर्भमार्ग (काव्य) के प्राण हैं। गौड

मार्ग के भी ये प्राण हैं, किन्तु वहाँ इनका कुछ विपर्यय (लक्षण में उलट-फेर) पाया जाता है।

वामन के गुण भी यही हैं, पर उन्होंने शब्द और अर्थ के विभाग से इनकी २० संख्या कर दी है। वैदर्भ काव्य गौड और पांचाल काव्य से भिन्न होता था। इसका रूप क्या था, इस रूप के प्रति सही संकेत भामह के काव्यालंकार में मिलता है। यद्यपि वहाँ वह निन्दा के रूप में उद्धृत हुआ है तथापि उससे यथार्थ सत्य का पता हमें चल जाता है। भामह के सामने गौड काव्य की प्रशंसा इष्ट थी, अतः उन्होंने गौड काव्य को अर्थगाम्भीर्य से पूर्ण कहा है, वैदर्भ काव्य को केवल गेय (गाया जाने वाला) बताया है। उसकी निन्दा करते हुए वे कहते हैं—

> अपुष्टार्थमवक्रोक्ति प्रसन्नमृजु कोमलम्।
> भिन्नं गेयमिवेदं तु केवलं श्रुतिपेशलम् ॥ (काव्यालंकार १।३४)

अर्थात् वैदर्भ काव्य पुष्टार्थ एवं वक्रोक्ति से रहित होता है। उसकी विशेषतायें केवल ये हैं—प्रसन्न (तुरन्त समझ में आ जाने वाला), ऋजु (जिसमें अर्थ सीधे कहा गया हो, वक्रोक्तिपूर्ण न हो) और कोमल (सुनने में मधुर) अर्थात् वैदर्भ काव्य हर तरह से श्रुतिपेशल होता है। अपने इस कथन में वैदर्भ काव्य के जो तीन पक्ष भामह ने कहे हैं, वस्तुतः ये उसके गुण हैं। दूसरे शब्दों में हम उसको प्रसाद-गुण-युक्त काव्य कह सकते हैं। यही वैदर्भी रीति या वैदर्भ काव्य का अपना विशिष्ट अभिज्ञान है। किन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि उसमें अर्थवत्ता और कथन की वक्रता नहीं होती। ये भी उसमें रहते हैं। पर प्रसन्न पदावली का प्रयोग उसकी सर्वोपरि विशेषता है।

भर्तृहरि के काव्य में इस प्रसन्न पदावली का प्रयोग सर्वत्र पाया जाता है। कानों से सुनते ही हम उस काव्य को समझ जाते हैं। वैसे दस गुणों को दण्डी ने वैदर्भ काव्य का प्राण कहा है। पर उनमें भी श्लेष, प्रसाद तथा अर्थ-व्यक्ति ऐसे गुण हैं, जो भर्तृहरि के काव्य में प्रायः सर्वत्र उपलब्ध होते हैं। श्लेष का अर्थ है पदावली के प्रयोग में शैथिल्य का अभाव, जो संयुक्त और महाप्राण अक्षरों के प्रयोग से आता है—'श्लिष्टमस्पृष्टशैथिल्यं तदिष्टं बन्धगौरवात्' अर्थव्यक्ति कहते हैं अर्थ के अनेयत्व धर्म (खींचातानी का अभाव) को—'अर्थव्य-

क्तिरनेयत्वमर्थस्य'। और प्रसाद कहते हैं प्रसिद्ध अर्थ के प्रयोग को—'प्रसादवत् प्रसिद्धयर्थम्'। ये तीनों गुण भर्तृहरि के काव्य में प्रायः सर्वत्र पाये जाते हैं। वैदर्भ काव्य की सारी विशेषतायें उनकी सूक्तियों में हैं। एक उदाहरण देखिए—

मणिः शाणोल्लीढः समरविजयी हेतिदलितो
मदक्षीणो नागः शरदि सरिदाश्यानपुलिना।
कलाशेषश्चन्द्रः सुरतमृदिता बालवनिता
तनिम्ना शोभन्ते गलितविभवाश्चार्थिषु नराः॥ (नीतिशतक ३६)

यहाँ बीच-बीच में संयुक्ताक्षरों—शाणोल्लीढः, मदक्षीणः, सरिदाश्यान, शेषश्चन्द्रः, तनिम्ना—एवं महाप्राण अक्षरों— श, ढ, ह, स, भ, थ—के प्रयोग से पदबन्ध को दृप्त रखा गया है। ऐसे प्रसिद्ध अर्थों का प्रयोग है, जिनको समझने में देर नहीं लगती तथा कहीं अर्थ की खींचातानी नहीं है। इसी प्रकार दूसरा उदाहरण है—

शिरः शार्वं स्वर्गात्पशुपतिशिरस्तः क्षितिधरं
महीध्रादुत्तुङ्गादवनिमवनेश्चापि जलधिम्।
अधोऽधो गाङ्गेयं पदमुपगता स्तोकमथवा
विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः॥ (नीतिशतक १०)

वैदर्भ काव्य का एक विशेष गुण है—लंबे वाक्य-विन्यास का अभाव तथा लंबे समासयुक्त पदावली का अभाव। वह भर्तृहरि के मुक्तकों में प्रायः सर्वत्र है। इसी कारण उनमें प्रसाद गुण भी सर्वत्र विद्यमान रहता है, और पढ़ते ही हमें अर्थ का बोध होने लगता है।

## (ख) अलंकार

काव्यशास्त्र में अलंकार की बहुत चर्चा हुई है। सच बात तो यह है कि अलंकार के प्रयोग से ही काव्य मंडित होता था। १०० से अधिक अलंकारों का निरूपण काव्यशास्त्रियों ने किया है। दण्डी ने अलंकारों की परिभाषा करते हुए कहा है कि काव्य के शोभाकर धर्मों को अलंकार कहते हैं। उनके नये-नये विकल्प अब भी निरूपित किये जाते हैं। इसलिए समग्र रूप से उनका व्याख्यान कौन कर सकता है—

काव्यशोभाकरान् धर्मानलङ्कारान् प्रचक्षते ।
ते चाद्यापि विकल्पन्ते कस्तान् कार्त्स्न्येन वक्ष्यति ॥ (काव्यादर्श २।१)

भामह ने शब्दप्रयोग और अर्थ-व्युत्पत्ति दोनों को ध्यान में रखते हुए दोनों को समान रूप से काव्य में इष्ट बताया है—

रूपकादिमलङ्कारं बाह्यमाचक्षते परे ।
सुपां तिङां च व्युत्पत्तिं वाचां वाञ्छन्त्यलंकृतिम् ।
तदेतदाहुः सौशब्द्यं नार्थव्युत्पत्तिरीदृशी ।
शब्दाभिधेयालङ्कारभेदादिष्टं द्वयं तु नः ॥
(काव्यालङ्कार १।१४—१५)

वामन ने कहा है कि विना अलंकार के काव्य की प्रतिष्ठा ही नहीं है—

काव्यं ग्राह्यमलङ्कारात् ।

और सौन्दर्य ही अलंकार है—

सौन्दर्यमलङ्कारः । (काव्यालंकारसूत्रवृत्ति १।१।२)

सौन्दर्य का अर्थ चमत्कार या सूक्ति की सरसता है ।

चन्द्रालोककार जयदेव ने कवि-कल्पना को ही अलंकार कहा है—

शब्दार्थयोः प्रसिद्ध्या वा कवेः प्रौढिवशेन वा ।
हारादिवदलङ्कारः सन्निवेशो मनोहरः ॥ (चन्द्रालोक ५।१)

कवि-कल्पना की कोई अन्तिम सीमा नहीं निर्धारित की जा सकती, इसलिए अलंकार अन्तिम रूप से इतने ही हैं, यह भी नहीं कहा जा सकता । "अलंकार अर्थ की भंगिमा है, और काव्य या सूक्ति का समस्त चमत्कार अथवा आनन्द इसी अर्थ-भंगिमा से उत्पन्न होता है । जब अलंकार के रूप में इस अर्थ-भंगिमा की दिशा निर्धारित हो गई तब काव्य की शास्त्रीय चर्चा में इन अलंकारों के प्रति अबाध जिज्ञासा फूट पड़ी । न तो अर्थ-भंगिमा का अंत हो सकता था और न अलंकारों की संख्या निर्धारित की जा सकती थी । इसलिए दण्डी ने कहा—आज भी, अलंकार-प्रकारों की नई-नई उद्भावनायें प्रस्तुत की जा सकती हैं । भला कौन इन अलंकारों का समग्र रूप से निर्वाचन कर सकता है ।"

(आचार्य दण्डी एवं संस्कृत काव्यशास्त्र का इतिहास-दर्शन पृ० ८७)

किन्तु इन अलंकारों का स्वाभाविक प्रयोग ही काव्य में चमत्काराधायक होता है। प्रयोग के प्रति बहुत अभिनिवेश काव्य का विघातक बन जाता है। आचार्य कुन्तक का कहना है कि पदार्थ के स्वाभाविक प्रस्तुतीकरण में उपमा आदि वाच्य अलंकारों का भूयसा प्रयोग उचित नहीं होता। उससे सौन्दर्य में मलिनता आने की संभावना रहती है—

भूयसां न वाच्यालङ्काराणामुपमादीनामुपयोगयोग्यता सम्भवति, स्वभाव-सौकुमार्यातिशयम्लानताप्रसंगात्। (वक्रोक्तिजीवित ३, १)

यह सत्य है कि अलंकार ही कवि का विधेय नहीं होता। उसे जिस अर्थ को कहना है, उसमें स्वाभाविक रूप से अलंकार का जितना सन्निवेश हो सके, वही उचित होता है और उससे ही काव्य का चमत्कार द्विगुणित होता है। भर्तृहरि के शतकों में इसी रूप में अलंकारों का प्रयोग हुआ है। वे कवि के अर्थ-निबन्धन में स्वभावतः आ गये हैं। कवि का उद्देश्य अपना अलग है, पर वह जिस अर्थ-भंगिमा से काव्य-वस्तु को प्रस्तुत करता है, उसमें अलंकार, रीति, रस, ध्वनि का समावेश अपने आप हो जाता है। भर्तृहरि की यह विशेषता उनके उत्कृष्ट कवित्व की द्योतक है। उनकी सूक्तियों में विशेष रूप से इन अलंकारों का प्रयोग हुआ है—निदर्शना, उत्प्रेक्षा, उपमा, दीपक, रूपक, समुच्चय, प्रतिवस्तूपमा, अन्योक्ति, दृष्टान्त, परिसंख्या, अप्रस्तुतप्रशंसा, विरोध, व्यतिरेक, अर्थान्तरन्यास। इन अलंकारों का प्रयोग उनकी सूक्तियों में स्वाभाविक रूप से होता है, प्रयत्न के साथ नहीं। कवि का उद्देश्य अलंकारों का उदाहरण प्रस्तुत करना नहीं है, वरं च उसे तो अपनी भावभरित, नीति की सार रूपी वाणी का निबन्धन करना है। अलंकार अपने आप आ जाते हैं। इसीलिए उन अलंकारों का प्रयोग भर्तृहरि की सूक्तियों को विशेष वैचित्र्य प्रदान करता है। कुछ के उदाहरण यहाँ दिये जाते हैं—

(१) निदर्शना—महाकवि कालिदास का प्रिय अलंकार है। इसकी परिभाषा है—

अभवन् वस्तुसम्बन्ध उपमापरिकल्पकः। (काव्यप्रकाश १०।९७)

अर्थात् जब निबन्धित अर्थों का असम्भव सम्बन्ध उपमा का परिकल्पक होता है तो निदर्शना अलंकार होता है।

यह अलंकार भर्तृहरि की वाणी को भी बहुत प्रिय है और इसके सुष्ठु प्रयोग उनके शतक में है। जैसे—

व्यालं बालमृणालतन्तुभिरसौ रोद्धुं समुज्जृम्भते
भेत्तुं वज्रमणिं शिरीषकुसुमप्रान्तेन सन्नह्यते।
माधुर्यं मधुबिन्दुना रचयितुं क्षाराम्बुधेरीहते
मूर्खान्यः प्रतिनेतुमिच्छति बलात्सूक्तैः सुधास्यन्दिभिः॥

(नीतिशतक ६)

यहाँ पहले की तीन पंक्तियों के अर्थ—हाथी को मृणाल से बाँधना, शिरीष से हीरे को बेधना, मधु की बूंद से समुद्र को मीठा करना, काव्य-सूक्ति से मूर्खों को प्रसन्न करना—इस अप्रस्तुत अर्थ के साथ असम्भव सम्बन्ध उपमा की कल्पना कराता है, अंतः निदर्शना अलंकार है।

(२) उत्प्रेक्षा अलंकार—औपम्य वर्ग का है। इसका लक्षण है—

सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्। (काव्यप्रकाश १०।९२)

अर्थात् प्रस्तुत की अप्रस्तुत रूप में संभावना उत्प्रेक्षा अलंकार है। भर्तृहरि की सूक्तियों में इसके उदाहरण पाये जाते हैं। जैसे—

किं वेदैः स्मृतिभिः पुराणपठनैः शास्त्रैर्महाविस्तरैः
स्वर्गग्रामकुटीनिवासफलदैः कर्मक्रियाविभ्रमैः।
मुक्त्वैकं भवबन्धदुःखरचनाविध्वंसकालानलं
स्वात्मानन्दपदप्रवेशकलनं शेषा वणिग्वृत्तयः॥ (वैराग्य० ८१)

यहाँ जिस विद्या के साधन से स्वात्मानन्द में प्रवेश होता है उसको छोड़कर शेष विद्याओं की वणिग्वृत्ति के रूप में संभावना की गई है अर्थात् जिस विद्या से आत्मानन्द न मिला वह मानो बनिये के व्यापार के लिए जीवनवृत्ति मात्र चलाने के लिए है।

(३) उपमा—बहुत प्रसिद्ध अलंकार है। भर्तृहरि की सूक्तियों में इसके अनेक प्रयोग हैं। इसका लक्षण है—

यथाकथञ्चित्सादृश्यं यत्रोद्भूतं प्रतीयते।
उपमा नाम सा तस्याः प्रपञ्चोऽयं प्रदर्श्यते॥ (काव्यादर्श २।१४)

साधर्म्यमुपमाभेदे। (काव्यप्रकाश १०।८७)

अर्थात् जहां दो वस्तुओं (प्रस्तुत-अप्रस्तुत) में भेद रहते हुए समानता स्थापित की जाती है, वह उपमा अलंकार है। इसमें चार पक्ष होते हैं—उपमेय (प्रस्तुत, जिसका वर्णन किया जाता है), उपमान (अप्रस्तुत, जिससे उपमा दी जाती है), साधारण धर्म (दोनों में समानता का आधार), वाचक शब्द (समानता का बोध कराने वाला शब्द—इव, यथा, समान, निभ, सन्निभ, संकाश, सदृश, कल्प आदि)। इनमें कहीं-कहीं चारों पक्ष नहीं रहते। उसको लुप्तोपमा कहते हैं। जहां चारों पक्ष होते हैं, उसको पूर्णोपमा अलंकार कहते हैं। जैसे—

राजन् दुधुक्षसि यदि क्षितिधेनुमेनां
तेनाद्य वत्समिव लोकममुं पुषाण।
तस्मिंश्च सम्यगनिशं परिपुष्यमाणे
नानाफलं फलति कल्पलतेव भूमिः॥ (नीतिशतक ३८)

यहां 'वत्स के समान लोक का पालन करो', 'कल्पलता के समान भूमि नाना फल फलती है'—दोनों में उपमा है। 'क्षितिधेनु' में रूपक है। रूपक की परिभाषा है—

तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः। (काव्यप्रकाश १०।९३)
उपमैव तिरोभूता तत्र रूपकमुच्यते। (काव्यादर्श)

(४) समुच्चय—सद्योग, असद्योग, सदसद्योग को समुच्चय अलंकार कहते हैं। भर्तृहरि का असद्योग का प्रसिद्ध उदाहरण है—

शशी दिवसधूसरो गलितयौवना कामिनी
सरो विगतवारिजं मुखमनक्षरं स्वाकृतेः।
प्रभुर्धनपरायणः सततदुर्गतिः सज्जनो
नृपाङ्गणगतः खलो मनसि सप्त शल्यानि मे॥ (नीतिशतक ४६)

यहां सात असद्योगों के लिए कवि के मन में शल्य है।

(५) दृष्टान्त—प्रस्तुत-अप्रस्तुत के साधारण धर्मों का जहां बिम्बप्रतिबिम्ब भाव होता है, उसे दृष्टान्त अलंकार कहते हैं। इसका लक्षण है—

दृष्टान्तः पुनरेतेषां सर्वेषां प्रतिबिम्बनम् । (काव्यप्रकाश १०।१०२)

भर्तृहरि के नीतिशतक में इसका उदाहरण यह है—

अधिगतपरमार्थान् पण्डितान् मावमंस्था-
स्तृणमिव लघुलक्ष्मीर्नैव तान् संरुणद्धि ।
अभिनवमदलेखाश्यामगण्डस्थलानां
न भवति बिसतन्तुर्वारणं वारणानाम् ।। (नीतिशतक १४)

यहाँ पण्डित जन और मदमत्त हाथी की स्थितियों का बिम्बप्रतिबिम्ब भाव होने से दृष्टान्त अलंकार है।

(६) परिसंख्या—अलंकार उसे कहते है, जहाँ प्रश्न के साथ या बिना प्रश्न के कुछ कहा जाय और वह उसी के समान किसी वस्तु के निषेध के लिए हो। इसका लक्षण है—

किञ्चित् पृष्टमपृष्टं वा कथितं यत् प्रकल्पते ।
तादृगन्यव्यपोहाय परिसंख्या तु सा स्मृता ।।

(काव्यप्रकाश १०।११६)

भर्तृहरि की सूक्तियों में इसके कई उदाहरण हैं। जैसे—

लोभश्चेदगुणेन किं पिशुनता यद्यस्ति किं पातकैः ।
सत्यं चेत्तपसा च किं शुचि मनो यद्यस्ति तीर्थेन किम् ?
सौजन्यं यदि किं बलेन महिना यद्यस्ति किं मण्डनैः
सद्विद्या यदि किं धनैरपयशो यद्यस्ति किं मृत्युना ।।

(नीतिशतक ४५)

यहाँ प्रश्न-पूर्वक लोभ, पिशुनता आदि का निवारण किया गया है—

(७) अर्थान्तरन्यास—इस अलंकार का प्रयोग भर्तृहरि की सूक्तियों में कई स्थलों पर हुआ है। अर्थान्तरन्यास का लक्षण है—

सामान्यं विशेषो वा तदन्येन समर्थ्यते ।
यत्तु सोऽर्थान्तरन्यासः साधर्म्येणेतरेण वा ।।

(काव्यप्रकाश १०।१०९)

अर्थात् जहाँ साधर्म्य या वैधर्म्य के द्वारा विशेष से सामान्य का अथवा विशेष का सामान्य से समर्थन होता है, उसे अर्थान्तरन्यास अलंकार कहते हैं। जैसे—

यस्यास्ति वित्तं स नरः कुलीनः
स पण्डितः स श्रुतवान् गुणज्ञः ।
स एव वक्ता स च दर्शनीयः
सर्वे गुणाः काञ्चनमाश्रयन्ते ॥ (नीतिशतक ३२)

यहाँ ऊपर की विशेष बात का चतुर्थ चरण की सामान्य बात से समर्थन किया गया है।

(८) प्रतिवस्तूपमा—उपमान-उपमेय के अलग-अलग दो वाक्यों में जब एक ही साधारण धर्म शब्द-भेद द्वारा कहा जाता है तब उसको प्रतिवस्तूपमा अलंकार कहते हैं। भर्तृहरि की सूक्तियों में इस अलंकार का भी मनोरम प्रयोग हुआ है। जैसे—

यदचेतनोऽपि पादैः स्पृष्टः प्रज्वलति सवितुरनिकान्तः ।
तत्तेजस्वी पुरुषः परकृतनिकृतिं कथं सहते ॥
(नीतिशतक ३०)

यहाँ इनकान्त (सूर्यकान्तमणि) उपमान और तेजस्वी पुरुष उपमेय है। दोनों वाक्यों में एक ही साधारण धर्म—दूसरे द्वारा अपमान नहीं सह सकते—को शब्दभेद द्वारा अलग-अलग कहा गया है।

मुख्य रूप से यही अलंकार है। इनके अतिरिक्त यथासंख्य, विरोध, व्यतिरेक, अन्योक्ति, काव्यलिंग, दीपक, अप्रस्तुतप्रशंसा आदि अलंकारों का सुष्ठु प्रयोग भी भर्तृहरि की सूक्तियों में है। विस्तार-भय के कारण उनके उदाहरण नहीं दिये जा रहे हैं।

(९) अन्योक्ति—ऐसा अनुमान है कि अन्योक्ति का प्रथम प्रयोग भर्तृहरि ने ही किया है, यद्यपि इसका लक्षण-विवेचन बहुत बाद में रुद्रट (९वीं शती) ने अपने काव्यालंकार में किया। भर्तृहरि का अन्योक्ति का प्रयोग यह है—

वरं पक्षच्छेदः समदमघवन्मुक्तकुलिश-
प्रहारैरुद्गच्छद्बहुलदहनोद्गारगुरुभिः ।
तुषाराद्रेः सूनोरहह पितरि क्लेशविवशे
न चासौ सम्पातः पयसि पयसां पत्युरुचितः ॥ (नीतिशतक २६)

यहाँ हिमालय को संकट में छोड़कर पुत्र मैनाक ने अपने को समुद्र में छिपाया—यह अन्योक्ति उसके लिए कही जाती है, जो संकट के समय अपने गुरुजनों को छोड़कर अपनी रक्षा करता है।

इन अलंकारों के प्रयोग से भर्तृहरि की काव्य-वस्तु की अभिव्यक्ति अधिक प्रभावोत्पादक बन गई है। अलंकार उनके लिए गौण हैं। वे स्वतः उनकी वाणी में प्रस्फुटित होते हैं।

## (ग) ध्वनि और रस

अलंकार की तरह ध्वनि और रस की सुन्दर अभिव्यक्ति भर्तृहरि के काव्य में हुई है। रसों में शृंगार और शान्त दो रस ही उनके विधेय हैं। ध्वनि के भेदों में कई एक के दर्शन उनकी कविता में होते हैं। ये रस और ध्वनि भी भर्तृहरि के काव्य में उनकी वाणी के सहजात हैं। कवि ने उनको जान-बूझकर नहीं प्रयोग किया है। संभवतः भर्तृहरि के सामने ध्वनि और रस का निरूपण भी काव्यशास्त्र में नहीं हुआ था। संलक्ष्यक्रमव्यंग्य में वस्तु से वस्तुध्वनि का उदाहरण देखिए—

मात्सर्यमुत्सार्य विचार्यकार्यमार्याः समर्यादमुदाहरन्तु ।
सेव्या नितम्बाः किमु भूधराणामुत स्मरस्मेरविलासिनीनाम् ॥

यहाँ शान्त-शृंगार भाव के संशयगत वस्तु से 'भूधराणां नितम्बाः सेव्याः' इस वस्तु का निश्चय वस्तु से वस्तु-व्यंग्य का उदाहरण है।

दूसरा उदाहरण लीजिए—

मृगमीनसज्जनानां तृणजलसन्तोषविहितवृत्तीनाम् ।
लुब्धकधीवरपिशुना निष्कारणमेव वैरिणो जगति ॥
(नीतिशतक ५१)

यहाँ पूर्वार्ध में 'तृणजलसन्तोषविहितवृत्तीनाम्' में अर्थान्तरसंक्रमितवाच्य-ध्वनि है, जिसका भाव है कि लोक से शेष बची वस्तु (तृण, जल, सन्तोष) का ही जो सेवन करते हैं, लोक के स्वार्थ में पैर नहीं अड़ाते। साथ ही वस्तु से अलंकार-ध्वनि भी यहाँ पर है। यहाँ कथ्य से मृग, मीन तथा सज्जन की लुब्धक, धीवर तथा पिशुन से उपमा ध्वनित हो रही है।

आचार्य मम्मट ने भर्तृहरि के वैराग्यशतक से ही शान्त रस का उदाहरण प्रस्तुत किया है—

> अहौ वा हारे वा बलवति रिपौ वा सुहृदि वा
> मणौ वा लोष्ठे वा कुसुमशयने वा दृषदि वा।
> तृणे वा स्त्रैणे वा मम समदृशो यान्तु दिवसाः
> क्वचित्पुण्यारण्ये शिव शिव शिवेति प्रलपतः॥ (वैराग्य० ४१)

यहाँ पर निर्वेद स्थायी भाव है। मिथ्या भासित होने वाला जगत् आलम्बन है, तपोवन उद्दीपन है, सब में समदृष्टि अनुभाव है, मति, धृति, हर्ष व्यभिचारी भाव हैं। इस प्रकार शान्त रस यहाँ अभिव्यक्त है। (काव्यप्रकाश के टीकाकार वामनाचार्य झलकीकर के अनुसार यह पद्य अभिनवगुप्ताचार्य के गुरु श्रीमद् उत्पलराज का है। भर्तृहरि के वैराग्यशतक में भी यह पद्य उद्धृत है, अतः कुछ निश्चित नहीं कहा जा सकता।)

शान्त रस का दूसरा उदाहरण लीजिए—

> गंगातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य-
> ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिना योगनिद्रां गतस्य।
> किं तैर्भाव्यं मम सुदिवसैः यत्र ते निर्विशङ्काः
> कण्डूयन्ते जरठहरिणः शृङ्गमङ्गे मदीये॥
>
> (वैराग्यशतक ४२)

यहाँ हिमालय, गंगातट आदि उद्दीपन हैं। हर्ष व्यभिचारी भाव है। ब्रह्मध्यान और निश्चल समाधि अनुभाव है। इस प्रकार निर्वेद स्थायी भाव 'वृद्ध हरिण मेरे समाधिस्थ शरीर में अपने सींग खुजलाने का आनन्द लेंगे'—इस कथन में शान्त रस की अभिव्यक्ति पा रहा है।

शान्त रस के अतिरिक्त ध्वनि और वक्रोक्ति के अनेक उदाहरण भर्तृहरि के काव्य में मिलेंगे, जो न केवल शास्त्रीय व्युत्पत्ति के प्रमाण हैं वरं च हमारे हृदय को अर्थ से अनेकशः आप्यायित कर देते है। वे चाहे वैराग्य की सूक्तियाँ हों अथवा नीति की सूक्तियाँ हों। दोनों का एक-एक उदाहरण लीजिए—

वैराग्योक्ति का उदाहरण—

> वितीर्णे सर्वस्वे तरुणकरुणापूर्णहृदयाः
> स्मरन्तः संसारे विगुणपरिणामावधि गतिम्।
> वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणां
> त्रियामां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः॥ (वैराग्यशतक ५०)

नीति-सूक्ति का उदाहरण—

> प्रिया न्याय्या वृत्तिर्मलिनमसुभङ्गेऽप्यसुकरं
> त्वसन्तो नाभ्यर्थ्याः सुहृदपि न वाच्यः कृशधनः।
> विपद्युच्चैर्स्थेयं पदमनुविधेयं च महतां
> सतां केनोद्दिष्टं विषममसिधाराव्रतमिदम्॥
> (नीतिशतक ५८)

यहाँ 'केनोद्दिष्टं' पद में 'केन' शब्द के प्रयोग में 'संवृतिवक्रता' है। यहाँ 'केन' सर्वनाम सज्जनों के किसी अनिर्वचनीय आत्मबल, तप. संस्कार आदि अनेक वैचित्र्यों की ओर संकेत करता है।

## (घ) भाषा

भर्तृहरि की भाषा बहुत ही प्राञ्जल एवं स्फीत है। कहीं भी यह नहीं प्रतीत होता है कि कोई शब्द अनावश्यक रूप से बैठाया गया है। उनकी भाषा स्वाभाविक रूप मे अंकुरित, पल्लवित और विस्तार-प्राप्त वृक्ष की शाखायें जैसी मनोहर लगती है। ऐसा ही भर्तृहरि का प्रत्येक छन्द है, जिसमें कहीं भी कुछ अस्वाभाविक नहीं मालूम पड़ता। कवि की वाणी से स्वभाविक रूप से ये छन्द प्रस्फुटित हैं। इस स्वाभाविकता की पृष्ठभूमि में कवि का अनुभव और पाण्डित्य विद्यमान है। यही कारण है कि सूक्तियों में अनेक अलंकार और भावसंयोजन की अभिव्यक्तियाँ अत्यन्त रमणीक बन गई हैं। रमणीक होने के साथ ही वे अत्यन्त स्वाभाविक हैं और भावों की स्वाभाविकता ही उनका प्रमुख गुण है।

भर्तृहरि की भाषा में वैदर्भी रीति, विशिष्ट गुण प्रसाद, श्लेष, समता, अर्थ-व्यक्ति, कान्ति आदि का मनोहर प्रयोग हुआ है। भर्तृहरि ने जिस प्रकार के भाव और विचार को छंदों द्वारा प्रकट करना चाहा है उनकी भाषा वैसी ही मधुर तथा ओजस्वी निसर्गतः बन गई है। छोटे वाक्य तथा नाद-युक्त वर्ण-साम्य का प्रयोग उनकी भाषा के विशिष्ट पक्ष हैं। उदाहरण के लिए एक-दो श्लोक देखिए:—

दाक्षिण्यं स्वजने दया परिजने शाठ्यं सदा दुर्जने
प्रीतिः साधुजने नयो नृपजने विद्वज्जने आर्जवम्।
शौर्यं शत्रुजने क्षमा गुरुजने कान्ताजने धृष्टता
ये चैवं पुरुषाः कलासु कुशलास्तेष्वेव लोकस्थितिः॥

जाड्यं धियो हरति सिञ्चति वाचि सत्यं
मानोन्नतिं दिशति पापमपाकरोति।
चेतः प्रसादयति दिक्षु तनोति कीर्तिं
सत्सङ्गतिः कथय किं न करोति पुंसाम्॥

(नीतिशतक १६—२०)

## (ङ) प्रकृति-चित्रण और भावाभिव्यक्ति

भर्तृहरि का प्रकृति-चित्रण केवल मात्र प्रकृति-चित्रण ही नहीं है परन्तु जिन भावों और विचारों का तादात्म्य उन्होंने प्रकृति के सहारे कराया है वह उनकी शैली का प्रमुख अंग हैं। संपूर्ण संस्कृत-साहित्य में प्रकृति एक सहचरी के समान भावों के उद्दीपन में सहायक रही है। संस्कृत के महाकवि कालिदास तथा अन्य कवियों ने सौन्दर्य का मूल अधिष्ठान प्रकृति को स्वीकार किया है और प्रकृति का रूपात्मक एवं आलंकारिक चित्रण किया है। प्रकृति के पदार्थों का चेतनीकरण और प्रतीकात्मक पद्धति पर स्वतंत्र चित्रण इन कवियों की विशेषता रही है। परन्तु भर्तृहरि के प्रकृति-चित्रण की विशेषता मानव जीवन के साथ ही प्रकृति-जीवन का तादात्म्य स्थापित करना है। उन्होंने प्रकृति और प्राकृतिक वातावरण को चेतन स्वरूप में स्वीकार किया है जिस पर मानवीय भावनाओं, विचारों और क्रियाओं का स्थायी प्रभाव पड़ता है। भर्तृहरि ने प्रकृति को अपने मुक्तक काव्य में शम भाव के आलम्बन के रूप में ग्रहण किया है,

कहीं-कहीं उद्दीपनरूप में भी। पर इस संयोजन में भाव के साथ विचार की सरणि बहुत स्पष्ट है, अतः उसे कल्पित-रूप-विधान या भाव-विधान मात्र न कह कर दर्शन और चिन्तन भी कहना चाहिए। किन्तु यह दर्शन या चिन्तन काव्यम में रूपायित हुआ है। उनके काव्य में प्रकृति के चित्रण की विधा मुख्य रूप से यही है, पर उसकी व्यंजना-प्रक्रियायें कई हैं और उनकी दृष्टि का उक्त एक ही लक्ष्य प्रकृति को कई प्रकार से बार-बार आलोकित करता है। कही वे साधारण-सी उपमा में प्रकृति को तीव्र रूप में स्मरण करते हैं। जैसे—

आयुः कल्लोललोलं कतिपयदिवसस्थायिनी यौवनश्री-
रर्थाः संकल्पकल्पाः घनसमयतडिद्विभ्रमा भोगपूराः।
कण्ठाश्लेषोपगूढं तदपि च न चिरं यत्प्रियाभिः प्रणीतं
ब्रह्मण्यासक्तचित्ता भवत भवभयाम्भोधिपारं तरीतुम्॥

(वैराग्यशतक ८२)

यहाँ जल की लहर तथा बादल में बिजली का चमकना अपनी उपमा से क्रमशः जीवन-आयु और जीवन-विलास के यथार्थ बोध को तीव्रता के साथ प्रस्तुत करते हैं। आयु और विलास किस प्रकार क्षणभंगुर है, यह प्रकृति में प्रकट जल की लहर और बादल में क्षण भर चमकने वाली बिजली से हमें जान लेना चाहिए।

और कहीं इसी प्रकार विचार-सरणि में, नीति-परक बातें कहने में कवि प्रकृति का स्मरण करता है, किन्तु प्रकृति का यह स्मृत रूप-विधान भाव की तल-गहराई को छूता रहता है। ऐसा ज्ञात होता है कि कवि सामान्य रूप से अपनी नीतिपरक बातों के समर्थन में ही इस प्रकृति के प्रसंग को उद्धृत कर रहा है, और पढ़ने पर शब्दों का चयन कुछ ऐसा प्रतीत होता है मानो वर्ण्य प्रकृति का बिम्ब साक्षात् उपस्थित है। जैसे—

अम्भोजिनीवनविहारविलासमेव
हंसस्य हन्ति नितरां कुपितो विधाता।
न त्वस्य दुग्धजलभेदविधौ प्रसिद्धां
वैदग्ध्यकीर्तिमपहर्तुमसौ समर्थः॥ (नीतिशतक १५)

यहाँ 'हंसस्य अम्भोजिनीवनविहारविलासम्' प्रकृति के एक दृश्य का स्मरण

मात्र है जो प्रयुक्त शब्दों में ऐसी अभिव्यक्ति प्रकट करता है मानो हृदय के सामने सम्पूर्ण दृश्य अंकित हो गया हो। फिर भी अभिधा में उसका प्रयोग कवि केवल अपनी नीति के समर्थन में कर रहा है।

शम भाव के साथ प्रकृति को कवि ने जहाँ रसात्मक अभिव्यक्ति के साथ लिया है, वहाँ पूरा छन्द एक साथ प्रकृति-चित्रण और शम-अभिव्यक्ति से ओत-प्रोत रहता है। प्रकृति का ऐसा चित्रण जो शम (शान्त रस) का उद्दीपक बन जाये—एक मात्र भर्तृहरि की विशेषता है। भर्तृहरि की ऐसी उक्तियाँ अद्वितीय हैं। मन को उनको पढ़ने के बाद निर्भर शान्ति की अनुभूति होती है। कुछ उदाहरण यहाँ दिये जाते हैं—

> वितीर्णे सर्वस्वे तरुणकरुणापूर्णहृदयाः
> स्मरन्तः संसारे विगुणपरिणामायविगतिम्।
> वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणां
> त्रियामां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणाः॥ (वैराग्यशतक ५०)

यहाँ शरत्काल की चाँदनी और पवित्र वन-भूमि में शिव के चरणों का ध्यान करते हुए कवि रात्रि बिताना चाहता है। शिव के चरणों में तो रात्रि कहीं बिताई जा सकती है। वन-भूमि में और शरत्काल की चाँदनी के प्रकाश में ही शिव के चरणों के ध्यान की कामना कवि को क्यों है? स्पष्ट है कि कवि का मन प्रकृति के ऐसे दृश्यों का उपासक रहा है अथवा उसे नगर तथा राजभवन से अधिक रमणीयता शरत्काल की चाँदनी में भींगे वनों एवं पहाड़ की चट्टानों में अनुभव होती है। उस अनुभव में वह हर-चरण का ध्यान प्रतिष्ठित करना चाहता है। यहाँ दो प्रश्न विचारणीय हैं कि (१) क्या उक्त प्रकृति ने कवि को हरचरणचित्तैकशरण होने की प्रेरणा दी अथवा (२) हरचरण के अनुराग ने नगर तथा राजभवन को त्यागकर प्रकृति की ऐसी गोद की खोज कर ली है। यहाँ हो सकता है कि दोनों प्रश्नों का उत्तर 'हाँ' में ही हो, पर यह मूल प्रश्न है, जो कवि की रचना के मूल धर्म का उद्घाटन करता है। उसकी ओर गहराई में हम नहीं जाना चाहते, किन्तु प्रकृति का महत्त्व दोनों पक्षों में बना रहता है। इसी प्रकार का कवि का दूसरा उदाहरण है—

महादेवो देवः सरिदपि च सैवामरसरिद्-
गुहा एवागारं वसनमपि ता एव हरितः ।
सुहृद् वा कालोऽयं व्रतमिदमदैन्यव्रतमिति
कियद् वा वक्ष्यामो वटविटप एवास्तु दयिता ।। (वैराग्यशतक ४४)

यहाँ कवि ने गंगा नदी, पहाड़ की गुफा, अनन्त दिशाएँ, काल और वट-वृक्ष—सभी को अपने शम भाव के उद्दीपन रूप में देखा है। कवि के अदैन्य-व्रतधारी बनकर संसार से दूर होने के विचार में ये सभी उपकरण सहभागी बन रहे हैं। कवि इनसे जैसे प्रेरित होता है और परम शम भाव में स्थिर होकर ही कहता है कि महादेव ही एकमात्र देव है, अर्थात् जैसे शिव भस्म् लपेटे वन-पर्वत में निवास करते हैं; विभव की कोई चिन्ता नहीं है, वही मेरा आदर्श होगा। इन छन्दों में कवि के मूल भाव की स्थिति है। अन्यत्र भी वह बारम्बार इस बात की चेतावनी देता है कि मनस्वियों के रहने योग्य स्थान तो ये वन-पर्वत ही हैं। ऐसे पवित्र और सुखमय स्थानों में रहते हम धनपतियों की व्यर्थ की प्रशंसा क्यों करते हैं। ऐसे स्थानों में उसका मनस्वीपन शम भाव का पर्याय बन गया है। जैसे—

किं कन्दाः कन्दरेभ्यः प्रलयमुपगता निर्झरा वा गिरिभ्यः
प्रध्वस्ता वा तरुभ्यः सरसफलभृतो वल्कलिन्यश्च शाखाः ।
वीक्ष्यन्ते यन्मुखानि प्रसभमपगतप्रश्रयाणां खलानां
दुःखोपात्ताल्पवित्तस्मयपवनवशार्नातितभ्रूलतानि ।।
(वैराग्यशतक ६६)

गंगातरंगहिमशीकरशीतलानि
विद्याधराध्युषितचारुशिलातलानि ।
स्थानानि किं हिमवतः प्रलयं गतानि
यत्सावमानपरपिण्डरता मनुष्याः ।। (वैराग्यशतक ७०)

पहाड़ की कन्दरायें, कन्दमूल, निर्झर का जल, फलों से लदे वृक्ष, उनकी वल्कल वाली शाखायें, हिमालय के शिलाखंड जो गंगा के जल-शीकरों से शीतल हैं, जिन पर विद्याधर (देवजातिविशेष) कभी-कभी बैठकर विश्राम करते हैं—

ये सब जब विद्यमान हैं तब हमें धनमद से गर्वित खलों का मुख देखने की क्या आवश्यकता है ? यहाँ बहुत स्पष्ट है कि प्रकृति के ये अंग कवि के शम भाव को उद्दीप्त कर रहे हैं। पर प्रश्न है कि यहाँ क्या शम भाव प्रधान है या कवि का प्रकृति-निरीक्षण? जहाँ तक इन सूक्तियों में प्रकृति का चित्रित स्वरूप है, वह यही कहता है कि कवि को यहाँ प्रकृति का स्मृत रूप-विधान ही इष्ट है अर्थात् इन चित्रणों में प्रकृति का कोई बिम्ब चित्र हमारे सामने नहीं प्रस्तुत होता, न ही इनको पढ़कर हम केवल प्रकृति के रूप में तन्मय होते हैं। हम सृष्टि और तात्कालिक समाज की स्थिति पर विचार-प्रेरित हो उठते हैं। यही विशेषता सर्वत्र भर्तृहरि की सूक्तियों की है।

किन्तु यहाँ हम यह भी नहीं कह सकते कि कवि को प्रकृति-चित्रण इष्ट नहीं है, वह केवल अपने विचार प्रस्तुत करता है और विचारों के साक्षित्व में वह प्रकृति का भी स्मरण कर लेता है। क्योंकि प्रकृति का उस पर मोहक प्रभाव है। तभी तो वह कहता है कि पवित्र वन के बीच शरत्काल की चाँदनी में डूबा हरचरणचित्तैकशरण होकर रात्रि बिताऊँ—

वयं पुण्यारण्ये परिणतशरच्चन्द्रकिरणां ।<br>
त्रियामां नेष्यामो हरचरणचित्तैकशरणः ॥ (वैराग्यशतक ५०)

हरचरण में चित्तैकशरण तो कहीं भी हुआ जा सकता है, जिसमें शिव के प्रति यह तन्मयभाव है। वह दिन या रात में, शरत् या हेमन्त में, वन या गाँव में कहीं भी समाधिस्थ हो जाएगा। कवि का शरत्काल की चाँदनी को याद करना इस बात का प्रमाण है कि वह प्रकृति-प्रेमी है। उसे शरत्काल की चाँदनी की प्रियता का वर्णन करना इष्ट है, भले ही वह उसमें हर-चरण का ध्यान करे तथा कालिदास की तरह 'तं तमात्माभिलाषं, निर्वेक्ष्यावः परिणतशरच्चन्द्रिकासु क्षपासु' शरत्काल में प्रिय-प्रिया के विलास की कामना न रखता हो।

अन्यत्र दूसरे प्रसंग में उसकी कुछ भिन्न दृष्टियाँ भी प्राप्त होती हैं। प्रकृति का एक विशिष्ट पक्ष—पर्वत, वन, गंगा नदी, हिमालय—उसे प्रिय है और उसका स्मरण भी वह यत्र-तत्र करता है। किन्तु उसके साथ ही कहीं-कहीं वह ऐसी भविष्यत्कल्पना में भी डूबता है जिसमें अपने को प्रकृति में खो देना चाहता है, प्रकृतिवत् हो जाना चाहता है। जैसे—

गंगातीरे हिमगिरिशिलाबद्धपद्मासनस्य
ब्रह्मध्यानाभ्यसनविधिना योगनिद्रां गतस्य ।
किं तैर्भाव्यं मम सुदिवसैः यत्र ते निर्विशङ्काः
कण्डूयन्ते जरठहरिणाः शृङ्गमङ्गे मदीये ॥ (वैराग्यशतक ४२)

कवि की कामना है कि गंगा के तट पर हिमालय की शिला हो, वहां मैं ब्रह्मध्यान में आसन लगाऊं, योगनिद्रा (समाधि) में पहुंच जाऊं, निर्विकल्प समाधि लग जाय, हरिण यह अनुभव करें कि मैं भी शिला का कोई अंग, धरती का ढूहा अथवा वृक्ष का तना हूं और वे निडर होकर मेरे शरीर में अपने सींग रगड़कर उनकी खुजली मिटाएं । मुझे इसका पता तक न चले । इस कल्पना में प्रकृति के प्रकृष्ट स्मरण के साथ कवि को उसका अत्यन्त तादात्म्य भी इष्ट है । हरिणों को उसने वृक्षों में, धरती के ढूहों में सींग खुजलाते देखा होगा । हरिणों की यह मनोहर क्रिया उसके मन में बस गई है और उनका यह व्यापार वह अपने साथ भी चाहता है, लेकिन ऐसा कब होगा जब वह प्रकृति के साथ जड़ हो जाय । उसके लिए निर्विकल्प समाधि ऐसी अवस्था है । वह यह कामना नहीं करता है कि समाधि में आत्मलीन होकर वह अत्युच्च लोक के लिए ऊर्ध्वगामी बन जाय, वरंच समाधि लगे—गंगा के तट पर, हिमालय की शिला पर उसके शरीर से हरिण सींग की खुजलाहट मिटाएं । इतना अवश्य हो । आगे जो होगा सो होगा । बहुत स्पष्ट है कि कवि के मन में हिमालय और गंगा नदी का रम्य वातावरण ओत-प्रोत है ।

भर्तृहरि ने निसर्गजात प्रकृति और नगर की कृत्रिम प्रकृति—उपवन, बावली को तुलनात्मक रूप में भी रखा है । देखिए—

धन्यानां गिरिकन्दरे निवसतां ज्योतिः परं ध्यायता-
मानन्दाश्रुजलं पिबन्ति शकुना निःशङ्कमङ्केशयाः ।
अस्माकं तु मनोरथोपरचितप्रासादवापीतट-
क्रीडाकाननकेलिकौतुकजुषामायुः परिक्षीयते ॥
(वैराग्यशतक १०३)

उनका कहना है कि गिरिकन्दरा में निवास करने वाले परब्रह्म के ध्यान में

योगियों का जीवन धन्य है, जिनकी गोद में निर्भय बैठकर पक्षी उनके आनन्द-अश्रु-जल का पान करते हैं। दूसरे हम लोग हैं जो स्वयं की क्रीडा के लिए रचे गये उपवन, बावली में कौतुक करते हुए आयु बिता देते हैं। अर्थात् प्रकृति का निसर्ग रूप ही हमें सांसारिक वातावरण से उन्मुक्त जीवन की सिद्धि दे सकता है।

पर अन्ततोगत्वा जो भी स्थिति हो, भर्तृहरि अपने को परब्रह्म में लीन करने के पहले प्रकृति में विलीन कर देना चाहते हैं। अनेकधा उनके मुक्तकों में इस भाव की अभिव्यक्ति होती है। उनका कहना है कि योगीश, सन्त का मनोराज्य इस प्रकृति के विस्तार में ही है, जहां मनुष्य की कोई शक्ति हस्तक्षेप नहीं कर सकती। उदाहरण देखिए—

> मही रम्या शय्या विपुलमुपधानं भुजलता
> वितानं चाकाशं व्यजनमनुकूलोऽयमनिलः।
> स्फुरद्दीपश्चन्द्रो विरतिवनितासङ्गमुदितः
> सुखं शान्तः शेते मुनिरतनुभूतिर्नृप इव॥ (वैराग्यशतक ७९)

अर्थात् पृथ्वी जिसकी शय्या है, आकाश चँदोवा है, वायु पंखा है, चन्द्रमा दीपक है, विरति वनिता है, वह मुनि एक अतनु ऐश्वर्य के साथ राजा के समान सुखपूर्वक सोता है।

ऐसा मालूम पड़ता है कि कवि को ब्रह्म की साधना गौण हो गई है। वह ऐश्वर्यवानों के विरोध में प्रकृति के मनोराज्य का गौरव गाना चाहता है। हाँ, पर यह बात भी है कि प्रकृति का यह गौरव वही गा सकता है, जिसके हृदय में परब्रह्म की निर्मल जिज्ञासा जग चुकी है।

प्रकृति से सम्बन्धित ऐसे चित्रण प्रायः वैराग्यशतक में ही पाये जाते हैं। 'नीतिशतक' में प्रकृति के प्रति ऐसे तीक्ष्ण अनुराग को प्रकट करने का अवसर उनको नहीं था। किन्तु तो भी नीति के स्पष्टीकरण के लिए यत्र-तत्र हम भर्तृहरि के प्रकृति के मनोहर प्रसंगों का स्मरण करते हैं। जैसे—

> मणिः शाणोल्लीढः समरविजयी हेतिदलितो
> मदक्षीणो नागः शरदि सरिदाश्यानपुलिना।

कलाशेषश्चन्द्रः सुरतमृदिता बालवनिता
तनिम्ना शोभन्ते गलितविभवाश्चार्थिषु नराः ॥ (नीतिशतक ३६)

यहाँ कवि ने अपने नीति-सम्बन्धी उपमेयों के लिए शरत्काल की सिकुड़ी नदियाँ तथा द्वितीया का चन्द्रमा—जैसे उपमानों को सामने रखा है और अपने विचारों का सटीक बिम्ब खींच दिया है। प्रकृति-चित्रण का यह पक्ष यद्यपि नीति-वर्णन का सहायक है तथापि अपनी उपस्थिति के प्रस्तुत विषय को वह साकार कर रहा है। इसका अर्थ यह है कि प्रकृति के इन उपमानों को सामने लाने के लिए कवि को प्रयत्न नहीं करना पड़ा है। उसका निसर्ग अभिनिवेश है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भर्तृहरि का प्रकृति-चित्रण यद्यपि स्वतन्त्र नहीं हैं और उसे हम वाल्मीकि-रामायण या कालिदास के मेघदूत के समकक्ष नहीं रख सकते तथापि उस प्रकृति-चित्रण में भर्तृहरि की मौलिकता है। यह मौलिकता उसके दर्शन-पक्ष और प्रस्तुतीकरण पक्ष दोनों में है। वाल्मीकि या कालिदास प्रबन्ध के माध्यम से प्रकृति को प्रस्तुत करते थे, भर्तृहरि मुक्तक काव्य के माध्यम से। यह अन्तर उनमें प्रकृति-चित्रण के प्रस्तुतीकरण-पक्ष को भिन्न बनाता है, पर गुण-सम्बन्धी माप-दण्ड में अन्तर बहुत कम है।

## (च) छन्द

भर्तृहरि के छन्दों में भी बड़ा लालित्य है। उनमें एक महान् समर्थ कवि की भाँति भाषा का सहज व्यवस्थापन देखने को मिलता है। उनका सबसे प्रिय छन्द शार्दूलविक्रीडित है। उसका प्रयोग उन्होंने बहुत किया है। उनके प्रयुक्त छन्दों के लक्षण आगे दिये जा रहे हैं—

### १. शार्दूलविक्रीडितम्

लक्षण—सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम्।

अर्थात् शार्दूलविक्रीडित के प्रत्येक चरण में मगण (SSS) सगण (IIS) जगण (ISI) सगण (IIS) तगण (SSI) तगण (SSI) और एक गुरु (S) होता है। सात-सात वर्णों पर विराम होता है।

### २. शिखरिणी

लक्षण—रसैः रुद्रैश्छिन्ना यमनसभलागः शिखरिणी।

अर्थात् शिखरिणी के प्रत्येक चरण में यगण (ISS) मगण (SSS) नगण (III) सगण (IIS) भगण (SII) लघु (I) गुरु (S) होता है तथा छठे ग्यारहवें वर्ण पर विराम होता है।

### ३. स्रग्धरा

लक्षण—म्रभ्नैर्यानां त्रयेण त्रिमुनियतियुता स्रग्धरा कीर्तितेयम्।

स्रग्धरा में क्रमशः मगण (SSS) रगण (SIS) भगण (SII) नगण (III) यगण (ISS) यगण (ISS) यगण (ISS) होते हैं। सात-सात वर्णों पर विराम होता है।

### ४. वसन्ततिलका

लक्षण—उक्ता वसन्ततिलका तभजा जगौ गः।

वसन्ततिलका के प्रत्येक चरण में तगण (SSI) भगण (SII) जगण (ISI) जगण (ISI) तथा दो गुरु (SS) होते हैं।

### ५. हरिणी

लक्षण—रसयुगहयैः न्सौ म्रौ स्लौ गो यदा हरिणी तदा।

अर्थात् हरिणी के प्रत्येक चरण में नगण (III) सगण (IIS) मगण (SSS) रगण (SIS) सगण (IIS) लघु (I) तथा गुरु (S) होते हैं। छठे, दसवें तथा अन्त में विराम होता है।

### ६. मन्दाक्रान्ता

लक्षण—मन्दाक्रान्ता जलधिषडगैर्म्भौ न तौ ताद्गुरू चेत्।

अर्थात् मन्दाक्रान्ता के प्रत्येक चरण में मगण (SSS) भगण (SII) नगण (III) तगण (SSI) तगण (SSI) तथा दो गुरु (SS) होते हैं। चौथे, दसवें एवं अन्त में विराम होता है।

### ७. मालिनी

लक्षण—ननमयययुतेयं मालिनी भोगिलोकैः।

मालिनी के प्रत्येक चरण में नगण (III) नगण (III) मगण (SSS) यगण (ISS) यगण (ISS) होते हैं। आठवें तथा अन्त में विराम होता है।

### ८. द्रुतविलम्बित

लक्षण—द्रुतविलम्बितमाह नभौ भरौ ।

द्रुतविलम्बित के प्रत्येक चरण में नगण (।।।) भगण (ऽ।।) भगण (ऽ।।) तथा रगण (ऽ।ऽ) होते हैं ।

### ९. वंशस्थ

लक्षण—जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ ।

वंशस्थ के प्रत्येक चरण में जगण (।ऽ।) तगण (ऽऽ।) जगण (।ऽ।) तथा रगण (ऽ।ऽ) होते हैं ।

### १०. शालिनी

लक्षण—मात्तौ गौ चेच्छालिनी वेदलोकैः ।

शालिनी के प्रत्येक चरण में ११ वर्ण होते हैं—१ मगण, २ तगण, २ गुरु । इसमें ४—७ पर यति होती है ।

### ११. रथोद्धता

लक्षण—रान्नराविह रथोद्धता लगौ ।

रथोद्धता के प्रत्येक पाद में ११ वर्ण होते हैं—१ रगण, १ नगण, १ रगण, १ लघु, १ गुरु ।

### १२. दोधक

लक्षण—दोधकमिच्छति भत्रितयाद्गौ ।

दोधक के प्रत्येक चरण में ११ वर्ण होते हैं—३ भगण, २ गुरु ।

### १३. श्लोक (अनुष्टुप्)

लक्षण—श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम् ।
द्विचतुः पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥

अनुष्टुप् या श्लोक के प्रत्येक पाद में ८ अक्षर होते हैं । इसमें षष्ठ अक्षर सदा गुरु होता है और पंचम अक्षर सदा लघु । द्वितीय और चतुर्थ चरण में सप्तम अक्षर लघु होता है और प्रथम तथा तृतीय चरण में गुरु होता है । अन्य अक्षर लघु या गुरु हो सकते हैं ।

### १४. आर्या

लक्षण—यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि ।
अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या ॥

यह मात्रिक छन्द है । इसके प्रथम पाद में १२ मात्रायें होती हैं, द्वितीय में १८, तृतीय में १२ और चतुर्थ में १५ मात्रायें होती हैं ।

## ८. भर्तृहरि की रचनाओं का मूल्यांकन

नीतिशतक और वैराग्यशतक-संस्कृत साहित्य की अमूल्य निधियाँ हैं । ये ग्रन्थ महाकवि भर्तृहरि की मनोदशा को अभिव्यक्ति प्रदान करते हैं और ऐसे सत्य का निरूपण करते हैं, जो सार्वकालिक, सार्वभौमिक और सर्वव्यापी हैं । भर्तृहरि के युग में समाज विलास-प्रधान हो गया था । उसकी चेतना में भोग का वातावरण छाया हुआ था । अतः विवेक, विद्या, धीरता एवं वीरता के प्रति आदर-अनुराग कम होता जा रहा था । भर्तृहरि के काव्य का सबसे प्रमुख संदेश युग-दर्शन द्वारा सामाजिक कुरीतियों पर ध्यान आकृष्ट करना; समाज के अनुकरणीय विद्वानों की मनोदशा का चित्रण करना और प्राणिमात्र को लोक-व्यवहार एवं जीवन-दर्शन का बोध कराते हुए सर्वव्यापी सत्य को स्थापित करना है । भर्तृहरि के काव्य का यह पक्ष न केवल संस्कृत साहित्य में परन्तु विश्व-साहित्य में विरल है ।

भर्तृहरि के वर्णनों से यह प्रतीत होता है कि उस समय सबसे बुरी दशा विद्वानों की थी । भर्तृहरि इन अपमानित विद्वानों को तृष्णा और राज्याश्रय की आशा के जाल से बचने के लिए सावधान करते हैं । उन्होंने स्त्री के विलास के आकर्षण से भी उनको सावधान किया है, क्योंकि विलास का दास हो जाने पर धन की आवश्यकता पड़ती है । धन की पूर्ति के लिये विद्वानों को विलासी तथा उन्मद राजाओं के यहाँ याचक बनना पड़ता है और उनकी चाटुकारिता करनी पड़ती है । प्रतिष्ठा की दृष्टि से यह ठीक नहीं है और उन्हें पुनः अपमानित होना पड़ता है ।

कवि का मन संसार की विलासिताओं और उनके द्वारा उत्पन्न क्षणिक तृप्ति को देखकर व्यग्र है । पर वह अपने मन को समझाता है कि तुम इस

शरीर के क्षणिक सुख के लिए क्यों तरस रहे हो ? यहाँ सभी काल का कलेवा बनने वाले हैं, फिर इस शरीर के सुख को इतना महत्त्व क्यों देते हो ? प्रलय में जब सुमेरु पर्वत ही जलकर भस्म हो जाता है तो इस शरीर की क्या सत्ता है, जो नष्ट होने वाला है। अपना स्वाभिमान खोकर उसके लिए हाथ पसारकर चारों ओर घूमना, आशा में बँधे-बँधे फिरना और तृष्णा में डूबते-उतराते रहना ठीक नहीं है। फिर कवि परलोक-सुधार का संदेश ग्रहण करता है; क्योंकि परलोक के मार्ग में स्त्रियों के नूपुर और मेखला की झनकार न सुनायी पड़ेगी। वहाँ तो शंकर के प्रति की हुई भक्ति और ब्रह्मविद्या का अनुशीलन ही हमारा सहायक होगा।

मन का मन्थन करते-करते संसार की विभूतियों के आकर्षण ने कवि का हृदय जब बिलकुल निःस्पृह हो उठता है तब उनके जीवन की धारा निखर उठती है। उसमें निर्मल आत्मबल, परम सन्तोष और सर्वत्र मनोराज्य का उदय होता है। वह दम्भी राजाओं से ऊँचे उठ जाता है, लक्ष्मी का तिरस्कार करता है और उन लोगों को, जो अब भी धन के लिए राजाओं की ड्योढ़ी पर स्तुति-गान कर रहे हैं, अपने इस स्वतन्त्र पथ पर चलने के लिए पुकारता है। इस प्रसंग की भर्तृहरि की सूक्तियाँ अत्यन्त प्राणवान् हैं। उनको पढ़ने और समझने पर प्रत्येक बुद्धिमान् को आत्मबल प्राप्त होगा; इसमें सन्देह नहीं।

भर्तृहरि की नीति-सम्बन्धी मान्यताएँ भी आज संभवतः डेढ़ हजार वर्ष बाद वैसी ही खरी है, जैसी वे तब रही होंगी। लगभग भर्तृहरि ने मनुष्य के आचरण, सामाजिक व्यवस्था और धर्म तीनों पर समान रूप से अपने प्रभावशाली विचार व्यक्त किये हैं। ऐसे विचारों में स्वच्छन्दता, वस्तु-स्थिति का यथार्थ चित्रण और पाठक को विभोर कर देने की अद्वितीय क्षमता है। अपने विचारों को कहीं वे पौराणिक प्रसंगों से अनुमोदित करते हैं, कहीं वर्तमान समाज में घट रही घटनाओं से, कहीं दार्शनिक चिन्तन से और कहीं मनुष्य के लिए आदर्श अतिमहनीय मनोबल से। समाज के लिए महनीय चरित्र के आदर्श वे अनेकधा प्रस्तुत करते हैं। पर ये कोरे आदर्श ही नहीं हैं वरन् समाज में उनकी आँखों के सामने घट रही घटनाओं के सुचिन्तित निष्कर्ष हैं। अतः उनके तत्कालीन चित्रण पाठक के हृदय में बाण की तरह चुभते हैं। जैसे इस छन्द को देखिए,

जिसमें कवि ने गुण, पातक, तपस्या, तीर्थ, बल, मण्डन, धन और अपयश के अभाव या स्थिति का सूत्र रूप में मूल्याङ्कन कर दिया है, समाज या व्यक्ति के लिए इनके भाव-अभाव का निरूपण बहुत विस्तार की अपेक्षा रखता है, पर कवि की आँखों के सामने जो घटनायें हैं, वे उसे इस सूत्रवत् कथन का सामर्थ्य प्रदान कर देती हैं—

लोभश्चेदगुणेन किं पिशुनता यद्यस्ति किं पातकैः
सत्यं चेत्तपसा च किं शुचि मनो यद्यस्ति तीर्थेन किम् ।
सौजन्यं यदि किं बलेन महिमा यद्यस्ति किं मण्डनैः
सद्विद्या यदि किं धनैरपयशो यद्यस्ति किं मृत्युना ?

(नीतिशतक ४६)

मानव-चरित के इस स्वच्छन्द निरूपण में भर्तृहरि प्रबन्ध लिखने वाले कवियों से आगे हैं। वे इनकी बराबरी नहीं कर सकते; क्योंकि उनको एक बँधे-बँधाये मार्ग पर नायक, नायिका या अन्य चरित्रों को प्रस्तुत करना होता है। प्रो० ए० बी० कीथ ने लिखा है—"भर्तृहरि की कविता संस्कृत को उत्कृष्टतम रूप में प्रदर्शित करती है। महाकाव्यों में जीवन और गति का अभाव है। उनके पात्र बँधे हुए ढंग के हैं और उनके वर्णन विवरण की दृष्टि से प्रशंसनीय होते हुए भी अतिजटिलता की ओर उन्मुख होते हैं, जिससे उनका प्रभाव नष्ट हो जाता है। भर्तृहरि के काव्य में प्रत्येक पद्य साधारणतः अपने में पूर्ण है और एक भाव को चाहे वह शृंगारविषयक, वैराग्यविषयक अथवा नीतिविषयक हो, सुरुचिपूर्ण परिष्कार और पूर्णता के साथ प्रकट करता है। संस्कृत भाषा में संकोच की जो विलक्षण शक्ति है, वह यहाँ अपने उत्कृष्टतम रूप में दिखाई देती है।"[1]

भर्तृहरि का अनुभव विशाल है। वे राजाओं के राजभवन से पूर्ण रूप से परिचित हैं। कदाचित् उनके चरित, व्यवहार, प्रतिदिन की दिनचर्या ने ही उनको विरति की प्रेरणा दी है। उनका परिचय समाज के शिष्ट वर्ग से भी

---

१. संस्कृत साहित्य का इतिहास (भाषान्तरकार डा० मंगलदेव शास्त्री) पृ० २१७

बहुत गहरा है। क्योंकि उन्होंने जिन सारी कमियों का उल्लेख काव्य के माध्यम से किया है, वे सभी शिष्ट वर्गों की हैं। फिर उनका परिचय वन, तपोवन, पहाड़ की मनोहर परिस्थितियों से है। समाज के निम्न, अभावग्रस्त या अत्यन्त उपेक्षित वर्ग से उनका परिचय बहुत प्रगाढ़ नहीं है।

भर्तृहरि के शतक बहुत लोकप्रिय रहे हैं। उनके मुक्तक काव्यलक्षण-ग्रन्थों में बहुत उद्धृत हुए हैं और बहुत संभावना यह है कि कई छन्दों का प्रयोग दूसरे कवियों ने भी किया। दूसरी ओर यह भी देखा जाता है कि भर्तृहरि के शतकों में उनकी लोकप्रियता देखते हुए अन्य कवियों ने भी कुछ अपने पद्य सम्मिलित कर दिये हैं। साथ ही अन्य ग्रन्थों के पद्य भी शतकों में मिल-जुल गये हैं।

## ९. नीतिशतक में अन्य ग्रंथों के पद्य

(१) प्रारभ्यते न खलु ······ (मुद्राराक्षस)।

(२) कुसुमस्तबकस्येव········(समान भाव उ० च०)।

(३) यदचेतनोऽपि···········(समान भाव उ० च०; किरात०)।

(४) तानीन्द्रियाणि············(पञ्चतन्त्रम्; तन्त्राख्यायिका)।

(५) दानं भोगो··············(पञ्चतन्त्रम्; तन्त्राख्यायिका)।

(६) भवन्ति नम्राः············(अभिज्ञानशाकुन्तलम्)।

(७) शशिदिवाकरयोः········(तन्त्राख्यायिका; पञ्चतन्त्रम्) इत्यादि।

## १०. नीतिशतक में प्रमुख सूक्तियाँ

वैसे तो भर्तृहरि का शतक सूक्ति-काव्य ही है अर्थात् उसके छन्द सभा या गोष्ठियों में सुनाने योग्य हैं। पर कहीं-कहीं छन्द के अन्त में ऐसे भी वाक्य आये हैं, जो सर्वथा नीतिपरक ही हैं। ऐसी कुछ सूक्तियों (नीतियों) की सूची नीति-शतक से दी जा रही है—

१. ज्ञानलवदुर्विदग्धं ब्रह्मापि नरं न रञ्जयति।
   (मूर्ख को ब्रह्मा भी नहीं समझा सकते।)

२. विभूषणं मौनमपण्डितानाम्।
   (मूर्खों का मौन रहना उनके लिए भूषण है।)

३. न हि गणयति क्षुद्रो जन्तुः परिग्रहफल्गुताम् ।
(छोटा व्यक्ति ग्रहण की जाने वाली वस्तु की तुच्छता पर ध्यान नहीं देता, उसको जो भी मिल जाय ।)

४. विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः ।
(जिनका विवेक भ्रष्ट हो जाता है उनका पतन सौ प्रकार से होता है ।)

५. मूर्खस्य नास्त्यौषधम् ।
(मूर्ख को किसी प्रकार समझाया नहीं जा सकता ।)

६. वाग्भूषणं भूषणम् ।
(वाणी (विद्या) ही मनुष्य का सच्चा भूषण है ।)

७. विद्याविहीनः पशुः ।
(जिसके पास विद्या नहीं है, वह पशु है ।)

८. सत्सङ्गतिः कथय किन्न करोति पुंसाम् ।
(सत्संगति मनुष्य का बड़ा से बड़ा हित करती है ।)

९. सर्वः कृच्छ्रगतोऽपि वाञ्छति जनः सत्त्वानुरूपं फलम् ।
(विपत्ति में रहने पर भी प्राणी अपनी प्रतिष्ठा के अनुसार ही जीवन चाहता है ।)

१०. न खलु वयस्तेजसो हेतुः ।
(अवस्था से कोई तेजस्वी नहीं होता है । तेजस्वीपन जन्मजात होता है ।)

११. सर्वे गुणाः काञ्चनमाश्रयन्ते ।
(धनी मनुष्य ही गुणवान् कहा जाता है ।)

१२. सेवाधर्मः परमगहनो योगिनामप्यगम्यः ।
(सेवा करना बड़ा कठिन काम है, योग से भी यह साधना दुष्कर है ।)

१३. सन्तः स्वयं परहिते विहिताभियोगः ।
(सज्जन पुरुष अपने आप दूसरे की भलाई करते हैं ।)

१४ प्रारब्धमुत्तमजना न परित्यजन्ति ।
(महान् लोग आरम्भ किये हुए कार्य को पूरा करके ही छोड़ते हैं, बीच में नहीं त्यागते ।)

१५. मनस्वी कार्यार्थी न गणयति दुःखं न च सुखम् ।
(अपने कार्य में लगा मनस्वी व्यक्ति दुःख-सुख की चिन्ता नहीं करता ।)

१६. न्याय्यात्पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः ।
(धीर लोग न्यायोचित मार्ग से कभी पीछे नहीं हटते ।)

१७. शीलं परं भूषणम् ।
(शील मनुष्य की शोभा है ।)

१८. विधिरहो बलवानिति मे मतिः ।
(भाग्य बड़ा प्रबल होता है ।)

१९. हतविधिपरिपाकः केन वा लङ्घनीयः ।
(दुर्भाग्य को कौन लांघ सकता है ?)

२०. नमस्तत्कर्मभ्यो विधिरपि न येभ्यः प्रभवति ।
(उस कर्म को प्रणाम है, जिस पर ब्रह्मा का भी कुछ वश नहीं चलता ।)

२१. भाग्यानि पूर्वतपसा खलु संचितानि
कालेफलन्ति पुरुषस्य यथैव वृक्षाः ।
(पूर्व जन्म की तपस्या से संचित भाग्य मनुष्य के जीवन में वृक्ष के समान फलता है ।)

# सांकेतिक शब्द

| | |
|---|---|
| अव्य० स० | ... ... अव्ययीभावसमास |
| उप० स० | ... ... उपपदसमास |
| उपमि० स० | ... ... उपमितसमास |
| कर्म० स० | ... ... कर्मधारयतत्पुरुषसमास |
| च० त० | ... ... चतुर्थीतत्पुरुषसमास |
| तृ० त० | ... ... तृतीयातत्पुरुषसमास |
| द्व० स० | ... ... द्वन्द्वसमास |
| द्वि० त० | ... ... द्वितीयातत्पुरुषसमास |
| द्विगु० स० | ... ... द्विगुसमास |
| न० त० | ... ... नञ्तत्पुरुषसमास |
| पं० त० | ... ... पञ्चमीतत्पुरुषसमास |
| प्रा० स० | ... ... प्रादितत्पुरुषसमास |
| ब० स० | ... ... बहुव्रीहिसमास |
| मयू० स० | ... ... मयूरव्यंसकादित्वात् तत्पुरुषसमास |
| ष० त० | ... ... षष्ठीतत्पुरुषसमास |
| स० त० | ... ... सप्तमीतत्पुरुषसमास |
| ✓ | ... ... यह धातुबोधक चिन्ह है। |

श्रीभर्तृहरिविरचितम्

# नीतिशतकम्

## मंगलाचरण—

दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्त्तये ।
स्वानुभूत्येकमानाय नमः शान्ताय तेजसे ॥ १ ॥

अन्वय—दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्तये, स्वानुभूत्येकमानाय शान्ताय तेजसे नमः ।

संस्कृत-व्याख्या—दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्तये—दिशः प्राच्यादिदिशाः कालाः भूतभविष्यद्वर्तमानलक्षणाः ते आदौ येषां तैः अनवच्छिन्ना अपरिमिता अनन्ता अन्तरहिता चिन्मात्रा ज्ञानमयी मूर्तिः स्वरूपं यस्य तस्मै, स्वानुभूत्येकमानाय—स्वस्य आत्मनः अनुभूतिः अनुभवः एक केवल मान प्रमाणं यस्य तस्मै, शान्ताय—शान्तिस्वरूपाय, तेजसे—प्रकाशरूपाय ब्रह्मणे, नमः—नमस्कारोऽस्तु ।

अनुवाद—दिशा और काल आदि द्वारा अपरिमेय, अनन्त तथा ज्ञानमय स्वरूप वाले, केवल निजी अनुभव द्वारा जानने योग्य, शान्त एवं ज्योतिः स्वरूप ब्रह्म को नमस्कार है ।

Adoration to that Peaceful Energy (Light) whose form is pure intelligence, infinite and unconditioned by space, time, etc.. and the principal means of knowing which is self-perception.

संस्कृत-भावार्थ—यस्य ब्रह्मण. स्वरूपं दिक्कालादिभिः अपरिमितम् अनन्तं तथा ज्ञानमयं वर्तते, यस्य अस्तित्वस्य एकमात्रं प्रमाणं मनुष्यस्य अनुभवो विद्यते यच्च शान्तिमयं ज्योतीरूपं चास्ति तस्मै नमस्कारोऽस्तु ।

टिप्पणी—(१) दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्तये—जिस परब्रह्म का स्वरूप दिशा, काल आदि से अपरिमित है (अर्थात् दिशा, काल आदि में जिसे

बांधा नहीं जा सकता), अनन्त है (जिसका पारावार नहीं) और ज्ञानमय है, उसे । दिशश्च कालश्च इति दिक्कालाः (द्वन्द्व स०) । दिक्कालाः आदयः आदौ वा येषां ते दिक्कालादयः (बहुव्रीहि स०) । यहाँ आदि पद से सत्त्वगुण, रजोगुण और तमोगुण समझना चाहिए। दिक्कालादिभिः अनवच्छिन्ना (तृ० तत्पु०) । न विद्यते अन्तो यस्याः सा अनन्ता (नञ्बहुव्रीहि स० ) । चिदेव चिन्मात्रा (मयूरव्यंसकादित्वात् नित्यसमासः) । दिक्कालाद्यनवच्छिन्ना अनन्ता चिन्मात्रा च (द्वन्द्व स०) दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रा मूर्तिः यस्य तत् (ब० स०), तस्मै । यह 'तेजसे (ब्रह्मणे)' का विशेषण है। यहाँ अन्य प्रकार से भी समास कर सकते हैं—चिन्मात्रं मूर्तिः यस्य तत् चिन्मात्रमूर्ति (ब० स०) । दिक्कालाद्यनवच्छिन्नं तत् अनन्तं च इति दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तम् (विशेषणोभयपदकर्म० स० 'खञ्जकुब्जः' की तरह) । दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तं न तत् चिन्मात्रमूर्ति च इति दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्ति (कर्म० स०), तस्मै । ब्रह्म देश, काल आदि से परे है, यह वेदान्तदर्शन का मत है । 'देशकालान्यवस्तूनां कल्पितत्वाच्च मायया । न देशादिकृतोऽन्तोऽस्ति ब्रह्मानन्त्यं स्फुटं तथा ।।' वेदान्तपञ्चदशी । 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' इति तैत्तिरीयोपनिषद् । √मूर्च्छ्+क्तिन्=मूर्ति । यहाँ समास में 'मूर्तये' और 'मूर्तिने' दोनों रूप हो सकते हैं । (२) स्वानुभूत्येकमानाय—जिसके अस्तित्व का एकमात्र प्रमाण मनुष्य का अपना निजी अनुभव ही है अर्थात् जो आत्मानुभव द्वारा जानने योग्य है उसे। स्वस्य अनुभूतिः स्वानुभूतिः (ष० त०) एकं मानम् एकमानम् (कर्म० स०) । स्वानुभूतिः एकमानम् मुख्यप्रमाणं यस्य तत् (ब० स०), तस्मै। एक=मुख्य। 'एके मुख्यान्यकेवलाः' इत्यमरः। मान=प्रमाण। मीयते अनेन इति मानम् √मा+ल्युट् । 'प्रत्यक्षं प्रमाणम्' इति चार्वाकः । 'प्रत्यक्षानुमाने प्रमाणे' इति बौद्धाः। 'प्रत्यक्षानुमानागमाः प्रमाणानि' इति वेदान्तिनः। 'प्रत्यक्षानुमानोपमानशब्दाः प्रमाणानि' इति नैयायिकाः। (३) शान्ताय—हलचल या सभी प्रकार के विकारों से रहित । √शम्+क्त कर्तरि=शान्तम्, तस्मै । 'निष्कलं निष्क्रियं शान्तं निरवद्यं निरञ्जनम्' इति श्रुतिः । (४) तेजसे—प्रकाशरूप को । यहाँ 'नमः स्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च' सूत्र से चतुर्थी हुई । ब्रह्म को ज्योतिः स्वरूप माना गया है । 'परं ज्योतिरुपसम्पद्य' इति छान्दोग्योपनिषद् ।

इस श्लोक में स्वभावोक्ति अलंकार है और अनुष्टुप् छन्द है। अनुष्टुप् का लक्षण—'श्लोके षष्ठं गुरु ज्ञेयं सर्वत्र लघु पञ्चमम्। द्विचतुः पादयोर्ह्रस्वं सप्तमं दीर्घमन्ययोः ॥'

विशेष—भर्तृहरि ने इस श्लोक में ब्रह्म को नमस्कार करके मंगलाचरण किया है; क्योंकि 'ग्रन्थादौ ग्रन्थमध्ये ग्रन्थान्ते च मङ्गलमाचरणीयम्' यह शिष्टाचार है। महाभाष्यकार ने भी कहा है—'अथ मंगलादीनि मंगलमध्यानि मंगलान्तानि शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषाणि च भवन्ति, अध्येतारश्च प्रवक्तारो भवन्ति।' मंगलाचरण का लक्षण—'आशीर्नमस्क्रियावस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखम्' इति दण्डी।

## अथ मूर्खपद्धतिः

**बोद्धारो मत्सरग्रस्ताः प्रभवः स्मयदूषिताः।**
**अबोधोपहताश्चान्ये जीर्णमङ्गे सुभाषितम् ॥२॥**

अन्वय—बोद्धारः मत्सरग्रस्ताः, प्रभवः स्मयदूषिताः। अन्ये च अबोधोपहताः, (अतः) सुभाषितम् अङ्गे जीर्णम्।

संस्कृत-व्याख्या—बोद्धारः—परिज्ञातारः, मत्सरग्रस्ताः—मत्सरेण असूयया ग्रस्ताः आक्रान्ताः, प्रभवः—राजानः, स्मयदूषिताः—स्मयेन गर्वेण दूषिताः विकृताः दुर्विनीता इति यावत्, अन्ये च—इतरे च जना इति शेषः, अबोधोपहताः—अबोधेन अज्ञानेन उपहताः नष्टाः, (अतः), सुभाषितं—सूक्तिः, अङ्गे—अवयवे अभ्यन्तरे इति यावत्, जीर्णम् अजीर्यत् अन्तर्निहितमित्यर्थः।

अनुवाद—पण्डितगण द्वेष से ग्रस्त हैं, और नृपवर्ग गर्व से चूर। दूसरे लोग तो अज्ञान के मारे हुए हैं। अतः बेचारा सुभाषित मेरे शरीर के भीतर ही बूढ़ा गया, (अभी तक बाहर नहीं निकला, किसने कहा जाय, तो भी कुछ कहता हूँ)।

The learned are seized with jealousy. Kings are defiled with self-conceit and others are *damned souls* for want of knowledge. So apothegm has withered within my body (for want of expression).

**संस्कृत-भावार्थ**—शिक्षिताः असूयन्ति, राजानः गर्वदुर्विनीताः सन्ति, अतस्ते सुभाषितं न शृण्वन्ति। अन्ये जनास्तु अज्ञानेन विक्लवाः सन्ति, ते सुभाषितं किं जानीयुः? अतः सुभाषितं मदीयान्तःकरणे अजीर्यत् नाद्यापि बहिरभवत् (तथापि वक्ष्यामि)।

**टिप्पणी**—(१) **बोद्धारः**—जानने-समझने वाले, शिक्षित लोग। √बुध्+तृच् कर्तरि। (२) **मत्सरग्रस्ताः**—डाह से जकड़े हुए। अर्थात् विद्वान् लोग मेरे सुभाषित को समझ सकते हैं और उसकी प्रशंसा कर सकते हैं, किन्तु वे तो इतने ईर्ष्याग्रस्त हैं कि मेरे सुभाषित को सुनते ही नहीं। √ग्रस्+क्त कर्मणि=ग्रस्त। मत्सरेण ग्रस्ताः (तृ० त०)। (३) **स्मयदूषिताः**—गर्व से विकृत या चूर ऐसे लोग सुभाषित क्यों सुनें? √स्मि+अप् स्मयः। √दूष्+णिच्+क्त कर्मणि=दूषित। स्मयेन दूषिताः (तृ० त०)। (४) **अबोधोपहताः**—अज्ञान से नष्ट। √बुध्+घञ् भावे=बोधः, न बोधः अबोधः (न० त०)। उप√हन्+क्त कर्मणि =उपहत। अबोधेन उपहताः अबोधोपहताः (तृ० त०)। भाव यह है कि बोद्धा और प्रभु के अतिरिक्त जो लोग हैं वे अज्ञान के मारे हुए हैं। उन्हें सुभाषित सुनाना तो भैंस के आगे बीन बजाना है। (५) **सुभाषितम्**—सुन्दर वचन। सु√भाष्+क्त भावे। (६) **जीर्णम्**—पुराना हो गया। अर्थात् कभी अभिव्यक्ति न पाने से गल-सा गया है, फिर भी मैं कुछ कहूँगा।

इस पद्य में श्लोक छन्द है। श्लोक या अनुष्टुप् का एक ही लक्षण है। अतएव श्लोक १ की टिप्पणी देखिए।

अधूरा ज्ञान कष्टकर होता है—

> **अज्ञः सुखमाराध्यः सुखतरमाराध्यते विशेषज्ञः।**
> **ज्ञानलवदुर्विदग्धं ब्रह्मापि नरं न रञ्जयति ॥३॥**

**अन्वयः**—अज्ञः सुखम् आराध्यः, विशेषज्ञः सुखतरम् आराध्यते, ब्रह्मा अपि ज्ञानलवदुर्विदग्धम् नरम् न रञ्जयति।

**संस्कृत-भावार्थ**—अज्ञः—मूर्खः, सुखम्—अनायासेन, आराध्यः—प्रसादनीयः, विशेषज्ञः—विशिष्टज्ञाता, सुखतरम्—अतिशयानायासेन, आराध्यते—प्रसाद्यते, ब्रह्मा—विधाता, अपि, ज्ञानलवदुर्विदग्धं—ज्ञानस्य बोधस्य लवेन लेशेन दुर्विदग्धं पण्डितमानिनं, नरं—मनुष्यं, न रञ्जयति—न प्रीणयति।

अनुवाद—अज्ञानी मनुष्य आसानी से प्रसन्न किया जा सकता है, विशेषज्ञ (पण्डित) तो और भी आसानी से प्रसन्न किया जा सकता है। लेकिन रञ्च ज्ञान के कारण गर्वित मूढ़जन को ब्रह्मा भी प्रसन्न नहीं कर सकते।

An ignorant man can be pleased easily. More easily is propitiated a learned man. Even god Brahma does not gratify a man foolishly puffed up with a grain of knowledge.

संस्कृत-भावार्थ—मूर्खो जनः अल्पप्रयासेन प्रसादयितुं शक्यः, अधिकज्ञानशाली तु अत्यन्तम् अनायासेन प्रसाद्यते; किन्तु पण्डितम्मन्यं पुरुषं ब्रह्मापि प्रीणयितुं न शक्नोति। का कथा तर्हि इतरेषां नराणाम् ?

टिप्पणी—(१) अज्ञः—मूर्ख। जानातीति ज्ञः √ज्ञा+क 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' इत्यनेन। न ज्ञः अज्ञः (नञ्तत्०)। (२) सुखम्—आसानी से। अत्र क्रियाविशेषणे द्वितीया। (३) सुखतरम्— उससे भी अधिक आसानी से। सुख+तरप् 'द्विवचनविभज्योपपदे तरबीयसुनौ' इत्यनेन। अत्रापि क्रियाविशेषणे द्वितीया। (४) आराध्यः—प्रसन्न या सन्तुष्ट करने योग्य। आ√राध्+ण्यत्) कर्मणि। राध् धातु दिवादिगणीय है। राध्यति, रराध, अरात्सीत् (५) विशेषज्ञः —विशेष रूप से जानने वाला। विशेषं जानातीति विशेष√ज्ञा+क 'आतोऽनुपसर्गे कः' इत्यनेन। (६) ज्ञानलवदुर्विदग्धम्—थोड़े से ज्ञान के कारण कुत्सित निपुण अर्थात् अल्पज्ञानी। वि√दह्+क्त कर्मणि=विदग्ध। इसका शब्दार्थ है —अच्छी तरह जला हुआ, किन्तु लाक्षणिक अर्थ है—सुसंस्कृत या पूर्ण शिक्षित। दुष्टं यथा तथा विदग्धः दुर्विदग्धः (प्रा० स०)। ज्ञानस्य लवः (ष० त०), तेन दुर्विदग्धः (तृ० त०), तम्। यह 'नरम्' का विशेषण है। (७) रञ्जयति— प्रसन्न या सन्तुष्ट करता है। √रञ्ज्+णिच्+लट्—तिप्।

विशेष—इस श्लोक में रंजन का सम्बन्ध होने पर भी असम्बन्ध बताया गया है, इसलिए अतिशयोक्ति अलंकार है। इसमें आर्या छन्द है। आर्या का लक्षण—यस्याः पादे प्रथमे द्वादश मात्रास्तथा तृतीयेऽपि। अष्टादश द्वितीये चतुर्थके पञ्चदश साऽऽर्या।

प्रसह्य मणिमुद्धरेन्मकरवक्त्रदंष्ट्रान्तरा-
त्समुद्रमपि संतरेत्प्रचलदूर्मिमालाकुलम् ।
भुजङ्गमपि कोपितं शिरसि पुष्पवद्धारये-
न्न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत् ॥४॥

अन्वयः—मकरवक्त्रदंष्ट्रान्तरात् प्रसह्य मणिम् उद्धरेत् । प्रचलदूर्मिमालाकुलम् समुद्रम् अपि संतरेत् । कोपितम् भुजङ्गमपि शिरसि पुष्पवत् धारयेत् । तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तम् न आराधयेत् ।

संस्कृत-व्याख्या—मकरवक्त्रदंष्ट्रान्तरात्—मकरः ग्राहः तस्य वक्त्रे मुखे दंष्ट्राणाम् अग्रदशनानाम् अन्तरात् मध्यात्, प्रसह्य—बलात्कारेण, मणिं—रत्नम्, उद्धरेत्—उद्धर्तुं शक्नुयात् । प्रचलदूर्मिमालाकुलं—प्रचलन्तः दोलायमानाः ऊर्मयः तरङ्गाः तेषां मालाभिः श्रेणीभिः आकुलं सङ्कुलं, समुद्रं—सागरम्, अपि, संतरेत्—पारं गच्छेत् । कोपितं—क्रुद्धं, भुजङ्गमपि—सर्पमपि, शिरसि—मस्तके, पुष्पवत्—कुसुमवत्, धारयेत्—धारयितुं शक्नुयात् । तु—किन्तु, प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तं—प्रतिनिविष्टस्य दुराग्रहाविष्टस्य मूर्खजनस्य मूढनरस्य चित्तं मनः, न आराधयेत्—न प्रसादयितुं शक्नुयात् ।

अनुवाद—कोई चाहे तो मगर के मुँह में हाथ डालकर उसके दाँतों के बीच से मणि को जबर्दस्ती खींचकर निकाल सकता है, लहराती तरंगों से उमड़ते समुद्र को हाथों से तैर कर पार कर सकता है, अपने सिर पर क्रोध से जलते हुए साँप को पुष्पमाला की तरह धारण कर सकता है, परन्तु जिद्दी मूर्ख के मन को कोई प्रसन्न नहीं कर सकता ।

One can by force take out a gem from amongst the fangs of a shark. One can swim across even the sea full of surging waves. One can place upon his head even an angry serpent like a flower, but one cannot please the heart of an obstinate fool (or the obstinate mind of a fool).

संस्कृत-भावार्थ—नरः ग्राहस्य मुखे हस्तं प्रवेश्य तस्य दंष्ट्रामध्यात् मणिं निष्कासयितुं कदाचित् प्रभवेत्, उल्लोलकल्लोलोज्जृम्भितं समुद्रमपि बाहुभ्यां कदाचित् तरितुं शक्नुयात् क्रुद्धं विषधरमपि स्वमस्तके पुष्पवत् कदाचित् धारयितुमर्हेत्,

किन्तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तं सन्तोषयितुं न कदापि प्रभवेत् सर्वेषामुपायानां प्रतिहतत्वात् ।

टिप्पणी—(१) मकरवक्त्रदंष्ट्रान्तरात्—घड़ियाल के मुख की डाढ़ों के बीच से । वक्ति अनेन इति वक्त्रम् √वच्—त्र । दृश्यते अनया इति दंष्ट्रा √दंश्+ष्ट्रन्—टाप् । मकरस्य वक्त्रम् (ष० त०), तस्मिन् दंष्ट्राः (सुप्सुपा स०), तासाम् अन्तरम् (ष० त०), तस्मात् । अपादाने पञ्चमी वा 'भीत्रार्थानां भयहेतुः' इति सूत्रेण पञ्चमी (२) प्रसह्य—हठात्, बलपूर्वक (३) उद्धरेत्—खींचकर निकाल सके । उद्√हृ+विधिलिङ 'शकि लिङ् च' इति सूत्रेण शक्यार्थे । (४) प्रचलदूर्मिमालाकुलम्—चंचल लहरों द्वारा विक्षुब्ध । प्रचलन्तः ऊर्मयः (कर्म० स०), तेषां मालाः (ष० त०), ताभिः आकुलः (तृ० त०), तम् । (५) कोपितम्—क्रुद्ध । कोपः संजातः अस्य इति कोपितः कोप+इतच्, तम् । √कुप्+घञ्=कोपः । (६) भुजङ्गम्—सर्प को । भुजं कुटिलं यथा तथा गच्छति इति भुजङ्गः वा भुजङ्गमः भुज√गम्+खच् 'गमेः सुपि वाच्यः' इत्यनेन, 'खच्च डिद्वा वाच्यः' इत्यनेन खच्च डित्वे कृते गमेः मकारस्य विकल्पेन लोपः, 'अरुर्द्विषदजन्तस्य मुम्' इत्यनेन मुमागमः । तम् । (७) पुष्पवत्—फूल के समान । पुष्पेण तुल्यम् इति विग्रहे पुष्प+वति 'तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः' इत्यनेन । (८) प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तम्—हठी मूर्ख के चित्त को । प्रति-नि√विश्+क्त कर्मणि=प्रतिनिविष्ट । नि√विश्=निविशते 'नेर्विशः' इति सूत्रेण आत्मनेपदत्वम् । मुह्यतीति मूर्खः √मुह् ख, मूर् आदेश 'मुहः खो मूर् च' इत्यौणादिकसूत्रेण । मूर्खः एव जनः मूर्खजनः (मयूरव्यंसकादित्वात् समासः रूपकत्वः), प्रतिनिविष्टः मूर्खजनः (कर्म० स०), तस्य चित्तम् (ष० त०), तत् । (९) आराधयेत्—प्रसन्न कर सके । आ√राध्—विधिलिङ शक्यार्थे ।

विशेष—इस श्लोक में मणि निकालने आदि का असम्बन्ध होने पर भी सम्बन्ध दिखाया गया है, अतः अतिशयोक्ति अलंकार है । इसमें पृथ्वी छन्द है । पृथ्वी का लक्षण—'जसौ जसयलावसुग्रहयतिश्च पृथ्वी गुरुः' ।

लभेत सिकतासु तैलमपि यत्नतः पीडय-
न्पिबेच्च मृगतृष्णिकासु सलिलं पिपासार्दितः ।

कदाचिदपि पर्यटञ्शशविषाणमासादये-
न्नतु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत् ॥५॥

**अन्वयः**—यत्नतः पीडयन् सिकतासु अपि तैलम् लभेत; पिपासार्दितः मृगतृष्णिकासु सलिलम् पिबेत् च। पर्यटन कदाचित् शशविषाणम् अपि आसादयेत्। तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तम् न आराधयेत्।

**संस्कृत व्याख्या**—(जनः) यत्नतः—प्रयासेन, सिकतासु—बालुकासु, अपि, तैलं—स्नेहं, लभेत—प्राप्तुं शक्नुयात्, पिपासार्दितः—पिपासया पातुम् इच्छया अर्दितः पीडितः, (जनः) मृगतृष्णिकासु—मरीचिकासु, सलिलं—जलं, पिबेत् च—पातुं शक्नुयात् च, पर्यटन्—परिभ्रमन्, (जनः) कदाचित्—कस्मिंश्चित् समये, शशविषाणं—शशस्य शशकस्य विषाणं शृङ्गम्, अपि, आसादयेत्—लब्धुं शक्नुयात्। तु—किन्तु, प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तं—प्रतिनिविष्टः दुराग्रहयुक्तः मूर्खजनः शठः तस्य चित्तं चेतः, न आराधयेत्—न आराधयितुं शक्नुयात्।

**अनुवाद**—परिश्रमपूर्वक बालू को पेरता-पेरता कोई तेल निकाल ले, प्यास से व्याकुल कोई मृगतृष्णा का जल पी ले, इधर-उधर घूमता-फिरता कोई खरहे का सींग पा ले, लेकिन जिद्दी मूर्ख जन के मन को कोई भी प्रसन्न नहीं कर सकता।

Diligently pressing one, may get oil even from sands; parched with thirst one may drink water even in a mirage; roaming about, one may find, perchance, a hare's horn; but none can propitiate the heart of a stubborn blockhead.

**संस्कृत-भावार्थ**—मनुष्यः केनचित् अद्भुतयन्त्रेण मर्दयन् बालुकासु तैलं प्राप्तुं शक्नुयात्; पिपासया व्याकुलः कश्चित् मरुमरीचिकासु जलं पातुं शक्नुयात्; तथा इतस्ततो भ्रमन् कश्चित् कदाचित् शशकशृङ्गमपि लब्धुं शक्नुयात्; अर्थात् नरः महता प्रयत्नेन असम्भवमपि सम्भवं कर्तुं प्रभवेत्, किन्तु दुरभिनिवेशयुक्तमूर्खजनचित्तं प्रसादयितुं स कदापि न क्षमेत।

**टिप्पणी**—(१) यत्नतः—प्रयत्न या उपाय से। √यत्+नङ् 'यजयाचयतविच्छप्रच्छरक्षो नङ्' इति सूत्रेण, यत्न+तस्। (२) पीडयन्—पेरते हुए। √पीड+लट्—शतृ। (३) सिकतासु—बालू में। इस शब्द का प्रयोग सदैव बहुवचन में होता है—'आपः सुमनसो वर्षा अप्सरसः सिकताः समाः। एते स्त्रियां बहुत्वे

न्तुः एकत्वेऽपि क्वचिन्मताः ॥' (४) तैलम्—तेल । तिलस्य विकारः तैलम् तिल+अण् । (५) लभेत, पिबेत्, आराधयेत्—यहाँ इन तीनों में शक्यार्थ में विधिलिङ् लकार हुआ है । (६) पिपासार्दितः—प्यास से पीडित । पातुम् इच्छा पिपासा√पा+सन्+अ 'अ प्रत्ययात्' इति सूत्रेण, ततः टाप् । √अर्द्+क्त कर्मणि=अर्दितः । पिपासया अर्दितः (तृ० त०) । (७) मृगतृष्णिकासु—कड़ी धूप में रेतीले मैदानों में होने वाली जलधारा की मिथ्या प्रतीति को मृगतृष्णा कहते हैं । हरिण तथा अन्य पशु इनके लिए उस स्थान पर दौड़कर अपनी प्यास बुझाने के लिए जाते हैं, परन्तु वे अन्त में धोखा खाते हैं । मृगाणां तृष्णा यस्याम् इति मृगतृष्णा (ब० स०), मृगतृष्णा एव मृगतृष्णिका मृगतृष्णा+क स्वार्थे, 'प्रत्ययस्थात् कात्पूर्वस्यात इदाप्यसुपः' इति सूत्रेण इत्त्वम् । (८) पर्यटन्—घूमते-घामते हुए । परि√अट्+लट्—शतृ । (९) शशविषाणम्—खरहे का सींग । शशस्य विषाणः (ष० त०), तम् । इस प्रकार की असंभव वस्तुएँ निम्न श्लोक में बताई गई हैं—

> 'मृगतृष्णाम्भसि स्नातः खपुष्पकृतशेखरः ।
> एष वन्ध्यासुतो याति शशशृङ्गधनुर्धरः ॥ (सुरेश्वरवार्तिक)

अर्थात् मृगतृष्णा (अथवा 'कूर्मक्षीरचये' पाठान्तरपक्ष में 'कछुई के दूध की राशि में) स्नान करके आकाशकुसुम की माला पहन कर खरहे के सींग का बना धनुष लेकर यह वंध्या स्त्री का पुत्र जा रहा है ।

इस श्लोक में अतिशयोक्ति अलंकार तथा पृथ्वी छन्द है ।

विशेष—इस पद्य के प्रथम द्वितीय तथा चतुर्थ चरण में आठवें अक्षर पर विराम नहीं होता है, इसलिए यतिभ्रष्ट दोष है । यहाँ कुछ विद्वान् 'सिकता-सुतैलम्' एवं 'मृगतृष्णिकासुसलिलम्' यह एक पद मानते हैं ।

मूर्खों को सन्मार्ग पर लाना कठिन है—

> व्यालं बालमृणालतन्तुभिरसौ रोद्धुं समुज्जृम्भते
> भेत्तुं वज्रमणिं शिरीषकुसुमप्रान्तेन सन्नह्यते ।
> माधुर्यं मधुबिन्दुना रचयितुं क्षाराम्बुधेरीहते
> मूर्खान्यः प्रतिनेतुमिच्छति बलात्सूक्तैः सुधास्यन्दिभिः ॥६॥

अन्वयः—यः मूर्खान् बलात् सुधास्यन्दिभिः सूक्तैः प्रतिनेतुम् इच्छति, असौ बालमृणालतन्तुभिः व्यालम् रोद्धुम् समुज्जृम्भते; शिरीषकुसुमप्रान्तेन वज्रमणिम् भेत्तुम् सन्नह्यते; मधुबिन्दुना क्षाराम्बुधेः माधुर्यम् रचयितुम् ईहते ।

संस्कृत-व्याख्या—यः—नरः, मूर्खान्—विवेकशून्यान्, बलात्—हठात्, सुधास्यन्दिभिः—अमृतस्राविभिः, सूक्तैः—सुभाषितैः, प्रतिनेतुम्—अनुनेतुम्, इच्छति—वाञ्छति, असौ—नरः, बालमृणालतन्तुभिः—बालस्य कोमलस्य मृणालस्य बिसस्य तन्तुभिः सूत्रैः, व्यालं—दुष्टगजं, रोद्धुं—नियन्तुं, समुज्जृम्भते—प्रयतते, शिरीषकुसुमप्रान्तेन—शिरीषनामकपुष्पस्य प्रान्तेन अग्रभागेन, वज्रमणिं—हीरकाख्यमणिं, भेत्तुं—छेत्तुं, सन्नह्यते—बद्धपरिकरो भवति, मधुबिन्दुना—क्षौद्रबिन्दुना, क्षाराम्बुधेः—लवणसमुद्रस्य, माधुर्यं—मधुरतां, रचयितुं—सम्पादयितुम्, ईहते—कामयते ।

अनुवाद—जो अपनी अमृतवर्षिणी सूक्तियों द्वारा मूर्खों को बलात् प्रसन्न करना चाहता है, वह कोमल कमल-नाल के तन्तु से मदमत्त हाथी को बाँधना चाहता है, शिरीष पुष्प के किनारे से वज्रमणि हीरे को काटना चाहता है और खारे समुद्र को दो-एक बूँद मधु डाल कर मीठा बनाने की चेष्टा करता है ।

He who wishes to win over perforce the blockhead, by means of his nectar-pouring (ambrosial) wise sayings, tries to bind a wicked elephant with a tender fibre of a lotus-stalk; attempts to cut a diamond with the edge of a Sirisa flower: and strives to impart sweetness to the saltsea by means of one drop of honey.

संस्कृत-भावार्थ—यथा मृणालसूत्रैः गजबन्धनं दुष्करं, यथा शिरीषपुष्पधारया हीरकच्छेदनं दुष्करं, यथा मधुनो बिन्दुमात्रेण लवणसागरस्य मधुरीकरणं दुष्करं तथैव मधुरसूक्तिभिः मूर्खानुरञ्जनमपि अत्यन्तदुष्करम् ।

टिप्पणी (१) बलात्—हठपूर्वक । अत्र हेतौ पञ्चमी । (२) सुधास्यन्दिभिः—अमृत टपकाने वाले । सुधां स्यन्दन्ते इति सुधास्यन्दीनि सुधा + स्यन्द् + णिनि कर्तरि ताच्छील्ये, तैः । (३) सूक्तैः—सुन्दर वचनों से । शोभनानि उक्तानि इति सूक्तानि (प्रा० स०), तैः । करणे तृतीया । सु + वच् + क्त भावे = उक्तानि । (४) प्रतिनेतुम्—बहलाने या मनोरञ्जन करने के लिए । प्रति √

नी+तुमुन्। यह पाठभेद है—'नेतुं वाञ्छति यः खलान्पथि सतां' इत्यादि। (५) **बालमृणालतन्तुभिः**—कोमल कमल-नाल के सूत्रों से। बालं च तत् मृणालम् (कर्म० स०), तस्य तन्तवः (ष० त०), तैः करणे तृतीया। 'मृणालं बिसम्' इत्यमरः। (६) **व्यालम्**—मतवाला हाथी, दुष्ट गज। 'व्यालो दुष्ट-गजे सर्पे' इति विश्वः (७) **रोद्धुम्**—रोकने या बांधने के लिए। √रुध्+तुमुन्। रुध् धातु रुधादिगणीय उभयपदी है। इसके रूप—रुणद्धि—रुन्धे, रुरोध—रुरुधे, अरुधत्—अरौत्सीत्—अरुद्ध। (८) **शिरीषकुसुमप्रान्तेन**—शिरीष-पुष्प के छोर से। शिरीषस्य कुसुमम् (ष० त०) वा शिरीषं चेदं कुसुमम् (कर्म० स०), तस्य प्रान्तः (ष० त०), तेन। (९) **वज्रमणिम्**—हीरे को। वज्रः मणिः (कर्म० स०), तम्। (१०) **मधुबिन्दुना**—मधु की बूंद से। मधुनः बिन्दुः (ष० त०), तेन। करणे तृतीया। 'मधु क्षौद्रं माक्षिकादि' इत्यमरः। (११) **क्षाराम्बुधेः**—खारे समुद्र के। अम्बूनि धीयन्ते अस्मिन् इति अम्बुधिः अम्बु√धा+कि 'कर्मण्यधिकरणे च' इत्यनेन। क्षारः चासौ अम्बुधिः (कर्म० स०), तस्य। (१२) **माधुर्यम्**—मिठास को। मधुरस्य भावः माधुर्यम् मधुर+ष्यञ्।

**विशेष**—इस श्लोक में मालानिदर्शना अलंकार है और शार्दूलविक्रीडित छन्द है। छन्द का लक्षण—'सूर्याश्वैर्यदि मः सजौ सततगाः शार्दूलविक्रीडितम्'।

मूर्खों के लिए मौन रहना श्रेयस्कर है—

> **स्वायत्तमेकान्तहितं विधात्रा**
> **विनिर्मितं छादनमज्ञतायाः।**
> **विशेषतः सर्वविदां समाजे**
> **विभूषणं मौनमपण्डितानाम् ॥७॥**

**अन्वयः**—विधात्रा अपण्डितानां स्वायत्तम् एकान्तहितं मौनम् अज्ञतायाः छादनं विनिर्मितम्। (यत्) सर्वविदां समाजे विशेषतः विभूषणं भवति।

**संस्कृत-व्याख्या**—विधात्रा—ब्रह्मणा, अपण्डितानां—मूर्खाणां, स्वायत्तं—स्वाधीनम्, एकान्तहितं—नितान्तहितकारि, मौनं—तूष्णीम्भावः, अज्ञतायाः—मूर्खतायाः, छादनम्—आवरणम्, विनिर्मितं—रचितम्, (यत्) सर्वविदां—सर्वज्ञानां, समाजे—गोष्ठ्यां, विशेषतः—अधिकरूपेण, विभूषणम्—अलङ्करणं, भवति—जायते।

अनुवाद—विधाता ने मूर्खों के अपने हाथ में रहने वाले और अत्यन्त हितकारी मौन को मूर्खता के छिपाने का ढक्कन बनाया है, जो विद्वानों की सभा में विशेष रूप से आभूषण (स्वरूप) हो जाता है।

The Creator has created silence as a perpetually beneficial cover of ignorance in one's own power; under one's own control. Silence is an ornament for the fools especially in an assembly of the learned men.

संस्कृत-भावार्थ—मूर्खाणां कृते ब्रह्मणा मौनं मूर्खतायाः छादनं सर्वाधिसाधनं वा रचितम्। अतः मूर्खैः सर्वत्र विशेषतो विद्वत्समाजे मौनिभिः स्यातव्यम्। अन्यथा स्वरूपप्रकाशनेन तेषाम् उपहास्यास्पदता स्यात्।

टिप्पणी (१) विधाता—ब्रह्मा ने। वि√धा+तृच्=विधातृ, तेन। (२) अपण्डितानाम्—मूर्खों का। सदसद्विवेकबुद्धिः पण्डा, सा एषां संजाता इति पण्डिताः पण्डा+इतच् 'तदस्य संजातमिति तारकादिभ्यः इतच्' इत्यनेन। न पण्डिताः अपण्डिताः (नञ्तत्०), तेषाम्। (३) स्वायत्तम्—अपने अधीन। स्वस्य आयत्तम् (ष० त०)। 'अधीनो निघ्न आयत्तः' इत्यमरः। (४) एकान्तहितम्—नितान्त हितकर। √धा+क्त=हितम्। एकः एव अन्तो यस्य (ब० स०), तत् यथा स्यात् तथा इति एकान्तम्। एकान्तं हितम् इति एकान्तहितम् (सुप्सुपा०)। (५) मौनम्—चुप रहना। मुनेर्भावः मौनम् मुनि+अण् 'इगन्तात् लघुपूर्वादण्' इत्यनेन (६) अज्ञतायाः—मूर्खता का। जानातीति ज्ञः √ज्ञा+क 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' इत्यनेन, न ज्ञः अज्ञः (न० त०) तस्य भावः अज्ञता अज्ञ+तल्+टाप्. तस्याः। (७) छादनम्—ढक्कन या आवरण। छाद्यते अनेन इति छादनम् √छद्+णिच्+ल्युट्। (८) सर्वविदाम्—सब कुछ जानने वालों, विद्वानों के। सर्वं विदन्ति इति सर्वविदः सर्व√विद्+क्विप्, तेषाम्। (९) समाजे—समूह या सभा में। सम्√अज्—घञ्=समाजः=मनुष्याणां संघः। सम्√अज्+अप्=समजः=पशूनां संघः। 'समुदोरजः पशुषु' इत्यनेन अप्-प्रत्ययः। अज् धातु भ्वादिगणीय है। इसके रूप—अजति, विवाय, आजीत्—अवैषीत्। (१०) विशेषतः—अधिक करके। वि√शिष्+घञ्=विशेषः, विशेष+तस् 'सार्वविभक्तिकः तसिः' इत्यनेन (११) विभूषणम्—अलंकरण। विभूष्यते अनेन इति विभूषणम् वि√भूष+ल्युट् करणे।

विशेष—इस श्लोक में उपजाति छन्द है। छन्द का लक्षण—'स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः, उपेन्द्रवज्रा जतजास्ततो गौ। अनन्तरोदीरितलक्ष्मभाजौ, पादौ यदीयावुपजातयस्ताः। इत्थं किलान्यास्वपि मिश्रितासु वदन्ति जातिष्विदमेव नाम।'

विद्वानों के संग से वास्तविकता का ज्ञान—

> यदा किञ्चिज्ज्ञोऽहं गज इव मदान्धः समभवं
> तदा सर्वज्ञोऽस्मीत्यभवदवलिप्तं मम मनः।
> यदा किञ्चित्किञ्चिद् बुधजनसकाशादवगतं
> तदा मूर्खोऽस्मीति ज्वर इव मदो मे व्यपगतः ॥८॥

अन्वयः—यदा अहम् किञ्चिज्ज्ञः सन् गज इव मदान्धः समभवम् तदा सर्वज्ञः अस्मि इति मम मनः अवलिप्तम् (अभूत्); यदा बुधजनसकाशात् किञ्चित् किञ्चित् अवगतम् तदा मूर्खः अस्मि इति मे मदः ज्वरः इव व्यपगतः।

संस्कृत-व्याख्या—यदा—यस्मिन् काले, अहम्, किञ्चिज्ज्ञः—अल्पज्ञः, सन्, गज इव—हस्ती इव, मदान्धः—मदेन दर्पेण अन्धः कर्तव्याकर्तव्यविवेकशून्यः, समभवम्—जातः, तदा—तस्मिन् काले, सर्वज्ञः—निखिलज्ञाता, अस्मि—विद्ये, इति, मम, मनः—चित्तम्, अवलिप्तं—गर्वपूर्णम् (अभूत्), यदा—यस्मिन् काले, बुधजनसकाशात्—विद्वज्जनेन सह समागमात्, किञ्चित्किञ्चित्—अल्पमल्पम्, अवगतं—ज्ञातं, तदा—तस्मिन् काले, मूर्खः—मूढः, अस्मि, इति (विचारेण), मे—मम, मदः—दर्पः, ज्वर इव—ताप इव, व्यपगतः—निर्गतः।

अनुवाद—जब मैं अल्पज्ञ होकर भी मतवाले हाथी के जैसा मदान्ध हो गया तब यह समझकर कि मैं सर्वज्ञ हूँ—सब कुछ जानता हूँ, मेरा मन आकाश पर चढ़ गया। जब मैं पण्डितों की संगति से थोड़ा-थोड़ा जानने लगा तब मैं अपने को मूर्ख समझने लगा और तब मेरा गर्व ज्वर के जैसा धीरे-धीरे हटने लगा।

When I knowing a little was blinded with pride like an infatuated elephant, then my mind was vain with the thought that I knew everything. When I had learnt little by little from the learned, then my pride disappeared like fever, at the thought I was a dunce.

संस्कृत-भावार्थ—अल्पज्ञोऽपि सन् यः आत्मानं सर्वज्ञं मत्वा गर्वं कुरुते स एव मूर्खः । एतादृश एवाहं पुरा आसम् । इदानीन्तु पण्डितानां संसर्गेण क्रमेण उन्मीलितनेत्रः सन् गर्वभारं शिरसः अवातारयम् ।

टिप्पणी—(१) किञ्चिज्ज्ञः—थोड़ा-सा जानने वाला । किञ्चित् जानाति इति किञ्चित्√ज्ञा+क 'आतोऽनुपसर्गे कः' इत्यनेन । (२) मदान्धः—गर्व से चूर, कर्तव्याकर्तव्य के विचार से शून्य । √मद्+अप् 'मदोऽनुपसर्गे' इत्यनेन=मदः । मदेन अन्धः (तृ० त०) (३) सर्वज्ञः—सब कुछ जानने वाला । सर्वं जानातीति सर्वज्ञः सर्व√ज्ञा+क अथवा सर्वेषां ज्ञः सर्वज्ञः (ष० त०) । (४) अवलिप्तम्—गर्व से भरा हुआ । अव√लिप्+क्त कर्मणि । 'अवलेपस्तु गर्वे स्याल्लेपने दूषणेऽपि च' इति कोषः (५) बुधजनसकाशात्—विद्वानों की संगति से । √बुध्+क 'इगुपधज्ञाप्रीकिरः कः' इत्यनेन=बुधः । बुध एव जनः (मयूरव्यंसकादित्वात् रूपकल्प स०), तस्य सकाशम् (ष० त०), । तस्मात् । (६) किञ्चित् किञ्चित्—थोड़ा-थोड़ा । अत्र वीप्सायां द्विरुक्तिः । उक्ते कर्मणि प्रथमा । (२) व्यपगतः—नष्ट या दूर हो गया । वि-अप√गम्+क्त ।

विशेष—इस श्लोक में शिखरिणी छन्द है । छन्द का लक्षण—'रसै रुद्रैश्छिन्ना यमनसभला गः शिखरिणी' ।

श्रुति कहती है—'आचार्यवान् पुरुषो वेद' अर्थात् आचार्य से विद्या प्राप्त करो । गुरुमुख से श्रवण करने पर ही विद्या विवेकवर्धिनी होती है । अब यह गुरु-शिष्य परम्परा नष्ट होती जा रही है । इसी से बहुत पढ़-लिख लेने पर भी लोगों को विवेक नहीं होता है ।

नीच की नीचता—

> कृमिकुलचितं लालाक्लिन्नं विगन्धि जुगुप्सितं
> निरुपमरसप्रीत्या खादन्नरास्थि निरामिषम् ।
> सुरपतिमपि श्वा पार्श्वस्थं विलोक्य न शङ्कते
> न हि गणयति क्षुद्रो जन्तुः परिग्रहफल्गुताम् ॥९॥

अन्वयः—श्वा कृमिकुलचितम् लालाक्लिन्नम् विगन्धि जुगुप्सितम् निरामिषम् नरास्थि निरुपमरसप्रीत्या खादन् पार्श्वस्थम् सुरपतिम् अपि विलोक्य न शङ्कते । क्षुद्रः जन्तुः परिग्रहफल्गुताम् न गणयति ।

संस्कृत-व्याख्या—श्वा—कुक्कुरः, कृमिकुलचितं—कृमिकुलैः कीटसमूहैः चितं व्याप्तम्, लालाक्लिन्नं—लालया सृणीकया क्लिन्नम् आर्द्रं, विगन्धि—दुर्गन्धि, जुगुप्सितं—निन्दितं, निरामिषं—निर्मांसं, खरास्थि—गर्दभस्य अस्थि, निरुपमरसप्रीत्या—निरुपमा उपमानरहिता या रसप्रीतिः अथवा निरुपमः उपमानरहितः यः रसः स्वादः तत्र या प्रीतिः प्रेम तया, खादन्—भक्षयन्, पार्श्वस्थं—निकटस्थं, सुरपतिम्—इन्द्रम्, अपि, विलोक्य—दृष्ट्वा, न शङ्कते—न लज्जते। क्षुद्रः—नीचः, जन्तुः—प्राणी, परिग्रहफल्गुतां—स्वीकृतवस्तुनः तुच्छतां, न गणयति—न मनुते।

अनुवाद—कीड़ों से भरी, लार से भीगी, दुर्गन्धमय, हेय, निर्मांस, गदहे की हड्डी को बड़े चाव से चबाता हुआ कुत्ता अपने पास खड़े हुए इन्द्र को भी देख कर नहीं लजाता, परवाह नहीं करता। नीच अपनाई हुई वस्तु की तुच्छता की परवाह नहीं करता—स्वगृहीत वस्तु की क्षुद्रता पर ध्यान नहीं देता।

While crunching with great delight and unparalleled relish, an ass bone, fleshless, nauseating, stinking, clammed with saliva and covered with a swarm of worms, a dog does not blush to behold even Indra, the lord of gods standing near by. A mean wretch does not mind the worthlessness of his possessions or belongings.

संस्कृत-भावार्थ—यथा कीटैर्व्याप्तं निर्मांसं दुर्गन्धयुक्तं गर्दभस्य अस्थि लिहन् श्वा स्वसमीपस्थितं देवराजमपि दृष्ट्वा न लज्जते तथैव निन्दास्पदं कर्म कुर्वन् मूर्खोऽपि महतां विगर्हणात् न बिभेति।

टिप्पणी—(१) श्वा—कुत्ता। √श्वि+कनिन्। (२) कृमिकुलचितम्—कीड़ों से भरी हुई। कृमीणां कुलानि (ष० त०), तैः चितम् (तृ० त०)। √चि+क्त कर्मणि=चितम् (३) लालाक्लिन्नम्—लार से भीगी। 'सृणीका स्यन्दिनी लाला' इत्यमरः। लालया क्लिन्नम् (तृ० त०)। √क्लिद्+क्त कर्तरि। (४) विगन्धि—दुर्गन्ध से युक्त। विगतः गन्धः यस्य तत् विगन्धि (ब० स०), 'गन्धस्येदुत्पूतिसुसुरभिभ्यः' इत्यनेन इत्वम्। (५) जुगुप्सितम्—निन्दित। √गुप्+सन् (स्वार्थे)—क्त कर्मणि (६) निरामिषम्—मांसरहित। निर्गतम् आमिषं यस्मात् तत् (प्रा० ब० स०)। (७) खरास्थि—गदहे की हड्डी। खरस्य अस्थि (ष० त०)। कहीं 'नरास्थि' पाठभेद मिलता है। (८) निरुपमरसप्रीत्या—

अनुपम रस के प्रेम से, बड़े चाव से। निः नास्ति उपमा यस्य स निरुपमः (प्रा० द० स०), निरुपमः रसः (कर्म० स०), निरुपमरसे प्रीतिः (स० त०), तया। हेतौ अथवा 'प्रकृत्यादिभ्यः' इति करणे तृतीया। (९) पार्श्वस्थम्—पास में खड़े हुए को। पार्श्वे तिष्ठति इति पार्श्वस्थः पार्श्व√स्था+क 'सुपि स्थः' इत्यनेन। (१०) सुरपतिम्—इन्द्र को। सुराणां पतिः सुरपतिः (ष० त०), तम्। (११) परिग्रहफल्गुताम्—स्वीकृत की हुई वस्तु की तुच्छता को। परि√ग्रह्+अप् 'ग्रहवृदृनिश्चिगमश्च' इति सूत्रेण=परिग्रहः। 'पत्नीपरिजनादानमूलशापाः परिग्रहाः' इत्यमरः। परिग्रहस्य फल्गुता (ष० त०), ताम्।

विशेष—इस श्लोक में अर्थान्तरन्यास और अप्रस्तुतप्रशंसा अलंकारों का संकर है। इसमें हरिणी छन्द है। छन्द का लक्षण—'नसमरसला गः षड्वेदैर्हयैर्हरिणी मता'।

विवेकहीनों का पतन—

> शिरः शार्वं स्वर्गात्पशुपतिशिरस्तः क्षितिधरम्
> महीध्रादुत्तुङ्गादवनिमवनेश्चापि जलधिम्।
> अधोऽधो गङ्गेयं पदमुपगता स्तोकमथवा
> विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः ॥१०॥

अन्वय—इयम् गङ्गा स्वर्गात् शार्वम् शिरः, पशुपतिशिरस्तः क्षितिधरम्, उत्तुङ्गात् महीध्रात् अवनिम्, अवनेः च अपि जलधिम्, अधोऽधः स्तोकम् पदम् उपगता। अथवा विवेकभ्रष्टानाम् शतमुखः विनिपातः भवति।

संस्कृत-व्याख्या—इयं—पृथिव्यां दृश्यमाना, गङ्गा—भागीरथी, स्वर्गात्—देवलोकात्, शार्वं—शैवं, शिरः—मस्तकम्, पशुपतिशिरस्तः—शिवमस्तकात्, क्षितिधरम्—(हिमालयं नाम) पर्वतम्, उत्तुङ्गात्—अत्युच्चात्, महीध्रात्—पर्वतात्, अवनिम्—पृथ्वीम्, अवनेः—पृथिव्याः, च अपि, जलधिं—समुद्रम्, अधोऽधः—नीचात् नीचम्, स्तोकम्—अल्पम्, पदं—स्थानम्, उपगता—प्राप्ता। अथवा—आहोस्वित्, विवेकभ्रष्टानां—विवेकशून्यानां, शतमुखः—बहुविधः, विनिपातः—अधः पतनम्, भवति—जायते।

अनुवाद—गङ्गा स्वर्ग से शिव के मस्तक पर गिरीं। शिव के शिर से हिमालय पहाड़ पर, हिमालय से पृथ्वी पर और पृथ्वी पर से गिर कर समुद्र में जा मिलीं। इस तरह यह नीचे से नीचे गिरती गई। (वास्तव में बात यह है कि) जिनका विवेक भ्रष्ट हो गया है उनका पतन सैकड़ों प्रकार से होता है।

This Ganga, falling from heaven on the head of Shiva, from the head of the Lord of all beings on the mountain, from the lofty mountain on earth, from earth into the ocean; went (gradually) to lower and lower position. So downfally in hundred ways ( lit. hundred-faced ) overtakes those who have lost their discretion.

संस्कृत-भावार्थ—न मे प्रवाहवेगं कश्चित् सहिष्यते इति गर्वं धारयन्ती अविवेकिनी गङ्गा स्वर्गात् च्युता सती शिवमस्तकोपरि अपतत्, ततः हिमालयोपरि, ततः धरोपरि ततोऽपि समुद्रं गता। एवं सा नीचात् नीचं पदं प्राप्ता। यो हि जनो विवेकशून्यो भवति तस्यापि इत्थमेव बहुप्रकारम् अधःपतनं भवति।

टिप्पणी (१) गङ्गा—भारतवर्ष की पुण्यतोया प्रसिद्ध नदी। गम्यते ब्रह्मपदमनया गच्छतीति वा गङ्गा√गम्+गन्+टाप्। (२) स्वर्गात्—अत्र अपादाने पञ्चमी। (३) शार्वम्—शंकर के। शर्वस्य शिवस्य इदम् इति शार्वम् शर्व+अण्। 'ईश्वरः शर्व ईशानः' इत्यमरः। (४) पशुपतिशिरस्तः—शंकर के मस्तक से। पशूनाम् पतिः पशुपतिः (ष० त०), तस्य शिरः (ष० त०), तस्मात् (अपादाने पञ्चमी) पञ्चम्याः तसिः। (५) क्षितिधरम्—पर्वत, हिमालय। धरतीति धरः√धृ+अच् पचादित्वात्, क्षितेःधरः क्षितिधरः (ष० त०), तम्। (६) उत्तुङ्गात्—बहुत ऊँचे। (७) महीध्रात्—पर्वत से। महीं धरति इति महीध्रः मही√धृ+क 'मूलविभुजादिभ्यः कः' इत्यनेन। (८) अवनिम्—पृथ्वी को। (९) जलधिम्—समुद्र को। जलानि धीयन्ते अस्मिन् इति जलधिः जल√धा+कि 'कर्मण्यधिकरणे च' इत्यनेन, तम्। ये सभी द्वितीयान्त पद 'उपगता' के कर्म हैं। (१०) विवेकभ्रष्टानाम्—भ्रष्ट विचार वालों का। वि√विच्+घञ् भावे=विवेकः। √भ्रंश्+क्त कर्तरि=भ्रष्टः। भ्रष्टः विवेकः येषां ते भ्रष्टविवेकाः वा विवेकभ्रष्टाः (ब० स०) 'वाहिताग्न्यादिषु' इत्यनेन विवेकशब्दस्य पूर्वनिपातः। अथवा विवेकात् भ्रष्टाः विवेकभ्रष्टाः (पं० त०)।

गंगा को यह गर्व था कि मेरे प्रवाह के वेग को कोई भी सहन नहीं कर सकेगा और अपनी उत्ताल तरंगों में शिव को वहा ले जाऊँगी। इसी अविवेक का दंड उन्हें भोगना पड़ा कि नीचे से नीचे जाना पड़ा। इसी तरह जो अविवेकी होता है, उसकी यही गति होती है। (११, **विनिपातः**—अवःपतन। वि—नि√पत्+घञ्। (१२) शतमुखः—सैकड़ों प्रकार से। शतं मुखानि यस्य सः (व० स०)।

विशेष—इस श्लोक में पर्याय और अर्थान्तरन्यास अलंकार हैं तथा शिखरिणी छन्द है।

यहाँ पौराणिक कथा है कि प्राचीनकाल में राजा सगर के साठ हजार पुत्र यज्ञीय अश्व का अन्वेषण करते हुए पाताल में कपिल मुनि के आश्रम में पहुँचे, जहाँ इन्द्र ने उनके पिता के अश्वमेध यज्ञ के अश्व को अपहृत करके बाँध दिया था। अश्व को देखते ही उन अविवेकियों ने कपिलमुनि को चोर समझकर लात मारी। अनन्तर मुनि के कोपानल से वे दग्ध हो गए। उन्हीं दग्ध-पुरुषों का उद्धार करने के लिए सगर के पौत्र भगीरथ ने गंगा को स्वर्ग से पृथ्वी पर लाने के लिए घोर तपस्या की। गंगा ने इस शर्त पर पृथ्वी पर आना स्वीकार किया कि मेरे प्रवाह के वेग को कोई सहन करे। भगीरथ ने आशुतोष शिव की आराधना करके उनसे गंगा के वेग को सहन करने की प्रार्थना की। शिव के स्वीकार कर लेने पर गंगा स्वर्ग से बड़े प्रवाह के साथ गिरीं, किन्तु शिव ने उन्हें अपनी जटा में समाहित कर लिया। पश्चात् पुनः भगीरथ की प्रार्थना पर शिव ने जब गंगा को मुक्त कर दिया तब वे हिमालय पर गिरीं। वहाँ से पृथ्वी पर और पृथ्वी से समुद्र में जाकर गिरीं। समुद्र को जाते समय उन्होंने सगर-पुत्रों की अस्थियों को छूकर उन्हें सद्गति प्रदान की।

मूर्खता की औषधि नहीं

शक्यो वारयितुं जलेन हुतभुक् छत्रेण सूर्यातपः
नागेन्द्रो निशिताङ्कुशेन समदो दण्डेन गोगर्दभौ।
व्याधिर्भेषजसंग्रहैश्च विविधैर्मन्त्रप्रयोगैर्विषं
सर्वस्यौषधमस्ति शास्त्रविहितं मूर्खस्य नास्त्यौषधम् ॥११॥

अन्वयः—हुतभुक् जलेन वारयितुं शक्यः, सूर्यातपः छत्रेण, समदः नागेन्द्रः निशिताङ्कुशेन, गोगर्दभौ दण्डेन, भेषजसंग्रहैः व्याधिः, विविधैः मन्त्रप्रयोगैः विषम् च (वारयितुं शक्यते)। सर्वस्य शास्त्रविहितम् औषधम् अस्ति। मूर्खस्य औषधम् नास्ति।

संस्कृत-व्याख्या—हुतभुक्—अग्निः, जलेन—वारिणा, वारयितुं—शमयितुं, शक्यः—योग्यः, सूर्यातपः—सूर्यस्य रवेः आतपः घर्मः, छत्रेण—आतपत्रेण, समदः—मत्तः, नागेन्द्रः—गजेन्द्रः, निशिताङ्कुशेन—तीक्ष्णाङ्कुशेन, गोगर्दभौ—गौः वृषभः गर्दभः रासभः, दण्डेन—यष्टिप्रहारेण, भेषजसंग्रहैः—औषधिसेवनेन, व्याधिः—रोगः, विविधैः—नानाप्रकारैः, मन्त्रप्रयोगैः—विषोत्तारकमन्त्राणामावर्तनैः, विषं—गरलं, च (वारयितुं शक्यते)। सर्वस्य—सकलस्य, शास्त्रविहितं—शास्त्रकथितम्, औषधं—भेषजम्, अस्ति—विद्यते। मूर्खस्य—अज्ञस्य, औषधं, नास्ति।

अनुवाद—आग जल से बुझाई जा सकती है। सूर्य का ताप छाते से रोका जा सकता है, तीक्ष्ण अंकुश से मतवाला हाथी वशीभूत किया जा सकता है, गदहा और बैल भी डंडे से सीधे किये जा सकते हैं, रोग औषध-सेवन से हटाया जा सकता है, विष भी मंत्र-तंत्र से दूर किया जा सकता है। प्रत्येक वस्तु की दवा शास्त्र में विहित है, पर मूर्ख की दवा कुछ भी नहीं है।

It is possible to ward off fire with water and the heat of the sun with an umbrella. Possible it is to control a lordly elephant with a sharp goad and an infuriated bull and an ass with a cudgel. Illness can be prevented by taking medicines, and poison can be counteracted by the use of spells. Everything has got a medicine prescribed for it in the Shastras but there is no medicine (prescribed) for a fool.

संस्कृत-भावार्थ—अग्निः सूर्यातपः गजराजः गोगर्दभौ व्याधिः विषं च क्रमशः जलेन छत्रेण तीक्ष्णाङ्कुशेन दण्डेन औषधैः मन्त्रप्रयोगैः वारयितुं शक्यन्ते परं मूर्खबुद्धेर्निवारणं केनाप्युपायेन कर्तुं न शक्यते।

टिप्पणी—(१) हुतभुक्—अग्नि। हुतं होमद्रव्यं हविः भुङ्क्ते इति हुतभुक् हुत√भुज्+क्विप्। √हु+क्त कर्मणि=हुतम्। (२) जलेन—अत्र करणे

तृतीया । (३) शक्यः—योग्य । √शक्+यत् 'शकिसहोर्यत्' इत्यनेन । (४) सूर्यातपः—सूर्य की उष्णता, धूप । (५) समदः—मतवाला । मदेन सह वर्तमानः इति समदः (ब० स०) 'तेन सहेति तुल्ययोगे' इत्यनेन, ततः 'वोपसर्जनस्य' इत्यनेन सहस्य सादेशः । (६) नागेन्द्रः—गजराज । न गच्छति इति नगः वा अगः पर्वतः 'नगोऽप्राणिषु अन्यतरस्याम्,' इति सूत्रेण विकल्पेन नलोपविधानात् । नगे भवाः नागाः नग+अण् । नागानाम् इन्द्रः (राजा) (ष० त०) वा नागेषु इन्द्रः (श्रेष्ठः) (स० त०) वा नागः इन्द्र इव (उपमित स०)। (७) निशिताङ्कुशेन—तीक्ष्ण अंकुश के द्वारा । निशितः अङ्कुशः (कर्म० स०), तेन । करणे तृतीया । नि√श्यो+क्त=निशित । (८) गोगर्दभौ—बैल और गधा । गौः च गर्दभः च इति गोगर्दभौ (द्व० स०) । (९) भेषजसंग्रहैः—ओषधियों के संग्रह या सेवन से । सम्√ग्रह्+अप्=संग्रहाः । भेषजानां संग्रहाः (ष० त०), तैः । (१०) विविधैः—अनेक प्रकार के । विभिन्नाः विधाः येषां ते विविधाः (प्रा० ब० स०), तैः । (११) मन्त्रप्रयोगैः—मंत्रों के प्रयोग से । मन्तारं त्रायन्ते रक्षन्ति इति मन्त्राः√मन्+त्रन् वा√मन्त्र्+घञ् वा अच् । मन्त्राणां प्रयोगाः (ष० त०), तैः । (१२) शास्त्रविहितम्—शास्त्र में बतलाई हुई । शास्+ष्ट्रन्=शास्त्र । वि√धा+क्त कर्मणि=विहित । शास्त्रे विहितम् (स० त०)वा शास्त्रेण विहितम् (तृ० त०) । (१३)औषधम्—ओषः पाकः धीयते अस्याम् इति ओष√धा+कि 'कर्मण्यधिकरणे च' इत्यनेन=ओषधिः । 'कृतिकारादक्तिनः' इति वार्तिकेन विकल्पेन ङीपि कृते 'ओषधी' इत्यपि रूपम् । ओषधिरेव औषधम् ओषधि+अण् स्वार्थे । (१४) मूर्खस्य—मूर्ख के लिए । अत्र 'अश्वस्य घासः' इति वत् तादर्थ्ये षष्ठी ।

विशेष—इस श्लोक में शार्दूलविक्रीडित छन्द है । लक्षण श्लोक ७ में दे० ।

## अथ विद्वत्पद्धतिः

शास्त्रोपस्कृतशब्दसुन्दरगिरः शिष्यप्रदेयागमा
विख्याताः कवयो वसन्ति विषये यस्य प्रभोर्निर्धनाः ।
तज्जाड्यं वसुधाधिपस्य सुधियस्त्वर्थं विनापीश्वराः
कुत्स्याः स्युः कुपरीक्षका न मणयो यैरर्घतः पातिताः ॥१२॥

अन्वयः—शास्त्रोपस्कृतशब्दसुन्दरगिरः शिष्यप्रदेयागमाः विख्याताः कवयः यस्य प्रभोः विषये निर्धनाः वसन्ति; तत् वसुधाधिपस्य जाड्यम् । सुधियः तु अर्थं विना अपि ईश्वराः । यैः मणयः अर्घतः पातिताः (ते) कुपरीक्षकाः कुत्स्याः स्युः ।

संस्कृत-व्याख्या—शास्त्रोपस्कृतशब्दसुन्दरगिरः—शास्त्रैः व्याकरणादिभिः उपस्कृताः संस्कृताः शब्दाः वाचकाः तैः सुन्दराः रम्याः गिरः वाचः येषां तादृशाः, शिष्यप्रदेयागमाः—शिष्येभ्यः अन्तेवासिभ्यः प्रदेयाः प्रदातुं योग्याः आगमाः शास्त्राणि येषां तादृशाः, विख्याताः—सुप्रसिद्धाः, कवयः—विद्वांसः, यस्य, प्रभोः—प्रभुः, विषये—राज्ये, निर्धनाः—धनहीनाः, वसन्ति—तिष्ठन्ति, तत्—निर्धनत्वेनावस्थानं, वसुधाधिपस्य—पृथ्वीपतेः, जाड्यम्—मौर्ख्यं गुणग्राहिताराहित्यमिति यावत् अस्तीति शेषः । सुधियः—विद्वांसः, तु, अर्थं—धनं, विनापि—अन्तरेणापि, ईश्वराः—समर्थाः । यैः—रत्नपरीक्षकैः, मणयः—रत्नानि, अर्घतः—मूल्यतः, पातिताः—न्यूनतां प्रापिताः, (ते) कुपरीक्षकाः—कुत्सिताः परीक्षकाः, कुत्स्याः—निन्द्याः, स्युः—भवेयुः ।

अनुवाद—यह तो जड़ता उस राजा की है, जिसके राज्य में ऐसे-ऐसे प्रसिद्ध कवि धनहीन रहकर निवास करते हैं, जिनकी वाणी परम मनोहर और शास्त्रों के ज्ञान द्वारा परिष्कृत है और जिनका ज्ञान शिष्यमण्डली में वितरण करने योग्य है । सुधीगण तो धन के बिना भी महान् हैं, बड़े पूज्य हैं । मणि कुत्सित (खराब) नहीं; कुत्सित हैं वे रत्न-पारखी जो मणि को न पहचान कर, उसका मूल्य बहुत कम आंकते हैं ।

---

It is the folly of the King that renowned poets (learned men), whose *speech* is charming owing to use of words refined by the Shastras and whose knowledge is fit to be imparted to the disciples, live in poverty in his-kingdom. The learned are kings even without wealth. Jewels are not despicable, but the bad lapidaries are, by whom these jewels are undervalued.

संस्कृत-भावार्थ—यदि रत्नपरीक्षकाः रत्नानि मूल्यतः पातितानि कुर्युस्तर्हि ते एव निन्द्याः स्युः न तु रत्नानि, तथैव यदि राजानः विद्वज्जनमनोरथं न पूरयेयुस्तर्हि इदं तेषामेव कुत्सितत्वं न तु विदुषां; विद्वांसस्तु धनेन विनापि महान्तः एव ।

टिप्पणी—(१) शास्त्रोपस्कृतशब्दसुन्दरगिरः—शास्त्रों के ज्ञान से परिष्कृत शब्दों के द्वारा सुन्दर वाणी (बोलने) वाले। उप√कृ+क्त कर्मणि, 'उपात्प्रतियत्नवैकृतवाक्याध्याहारेषु च' इति सूत्रेण सुडागमः भूषणेऽर्थे। इस सूत्र से चकारात् भूषण और समवाय के अर्थ में सुट् का आगम होता है। इस प्रकार उपस्कृत शब्द की सिद्धि हुई। शास्त्रैः उपस्कृताः (तृ० त०), शास्त्रोपस्कृताः शब्दाः (कर्म० स०), तैः सुन्दराः (तृ० त०), शास्त्रोपस्कृतशब्दसुन्दराः गिरः येषां ते (ब० स०)। (२) शिष्यप्रदेयागमाः—जिनका पवित्र ज्ञान शिष्यों को देने योग्य है। √शास्+क्यप्, रत्व=शिष्य। प्र√दा+यत्=प्रदेय। आङ्√गम्+अप्=आगम। वेदादि शास्त्रों को आगम कहते हैं। यहाँ इसका तात्पर्य शास्त्रज्ञान से है। शिष्येभ्यः प्रदेयाः (च० त०), शिष्यप्रदेयाः आगमाः येषां ते (ब० स०)। (३) निर्धनाः—धनहीन। निर्गतं धनं येषां ते (प्रा० ब० स०) 'प्रादिभ्यो धातुजस्य वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः' इत्यनेन। (४) वसुधाधिपस्य—राजा का। अधिपातीति अधिपः अधि√पा+क। वसुधायाः अधिपः (ष० त०), तस्य। (५) जाड्यम्—जडता, मूर्खता। जडस्य भावः जाड्यम् जड+ष्यञ्। (६) सुधियः—विद्वान्। सुष्ठु ध्यायन्ति इति सुधियः सु√ध्यै+क्विप्, 'ध्यायतेः सम्प्रसारणम्' इत्यनेन सम्प्रसारणम् इकारः। (७) ईश्वराः—विभूतिमान्, पूज्य। √ईश्+वरच् 'स्थेशभासपिसकसो वरच्' इत्यनेन। (८) कुपरीक्षकाः—बुरे परीक्षक। परि√ईक्ष्+ण्वुल्=परीक्षक। कुत्सिताः परीक्षकाः (प्रा० स०)। (९) कुत्स्याः—निन्दनीय। √कुत्स् (अवक्षेपणे चुरादि)+ण्यत्।

इस श्लोक में 'विद्वान् निर्धन होने पर भी विभूतिमान् है' इस कथन में विरोधाभास अलंकार है और श्लोक के अन्तिम चरण में दृष्टान्त अलंकार है। इसमें शार्दूलविक्रीडित छन्द है।

विशेष—'सदाश्रयेण शोभन्ते पण्डिता वनिता लताः'। अतः राजा विद्वानों का सम्मान अवश्य करें, यह उक्त श्लोक का निगूढार्थ है।

विद्वानों का आदर करना चाहिए—

हर्तुर्याति न गोचरं किमपि शं पुष्णाति यत्सर्वदा-
प्यर्थिभ्यः प्रतिपाद्यमानमनिशं प्राप्नोति वृद्धिं पराम्।

